# कवि-श्री माला

* तेलुगु *

कवि

काटूरि वेंकटेश्वरराव

और

पिंगलि लक्ष्मीकान्तम

सम्पादक-अनुवादक

भीमसेन 'निर्मल'

(प्रा भण्डारम भीमसेन जोस्युर्)



राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति वर्धा अपने कार्य कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसर पर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी-भावानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके समक्ष आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निश्चय करना एक कठिन कार्य है फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए गण्यमान्य उन-उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कवियोंकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके दो कवियोंका चुनाव किया गया है उनका चुनाव करते समय सन् १९२ से पूर्वका साहित्य और १९२० से बादका साहित्य—इस तरहसे एक विभाजन-रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९२ के पूर्वके तथा १९२ के बादके साहित्यमें प्रवाहित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका अलगाव-सा पाया जाता है।

श्री भीमसेनजी 'निर्मल'ने प्रस्तुत पुस्तकमें संकलित साहित्यको चुनने, व्याख्याओंसे सम्पादित तथा अनूदित कर सारी सामग्रीको इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। पुस्तकमें संकलित चित्र कविश्री कादूरि वेंकटेश्वररावजीके सद्प्रयत्नोंसे उपलब्ध हुआ है। संग्रहकी आवरण डिजाइनको बनवा देनेमें श्री वी॰ एम॰ आयरकरजी (डीन, सर जे॰ जे॰ इन्स्टीट्यूट आफ अप्लाइड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है उसके लिए समिति आपकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त छपाई तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्न प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है उनके प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

# अनुक्रमणिका



पिंगलि लक्ष्मीकान्तम और काटूरि वेंकटेश्वरराव

# अनुक्रमणिका

# तेलुगु भाषा
# और
# उसका साहित्य

• • •

[ प्रारम्भसे सन् १९२० तकका तेलुगु साहित्यका संक्षिप्त परिचय कवि श्री-माला—तिरुपति-वेंकट कवुलुमें दिया गया है। ]

अन्य भारतीय भाषाओंके साहित्योंकी भाँति ही तेलुगुका लिखित साहित्य ११ वीं शतीसे प्रारम्भ होता है। ११ वीं शतीसे पूर्वकी तेलुगु भाषाके स्वरूपका परिचय मात्र देनेवाले साधन कुछ शिलालेख और लोक-गीत हैं।

अध्ययनकी सुविधाके लिए तेलुगु साहित्यको छह युगोंमें विभाजित किया जाता है। (१) अज्ञातयुग या प्राङ्नन्नय युग (२) पुराण युग या अनुवाद युग (३) श्रीनाथ-युग या काव्य-युग (४) प्रबन्ध-युग (५) दक्षिण-युग और (६) आधुनिक युग। यह विभाजन कालके अनुसार या विशिष्ट काव्यशैलियोंके आधारपर किया गया है। आधुनिक युगीन प्रवृत्तियोंका सम्यक ज्ञान प्राप्त करनेके लिए, पूर्वके पाँच युगोंका संक्षिप्त परिचय प्राप्त कर लेना आवश्यक है।

### प्राङ्नन्नय युग

आदि कवि नन्नय भट्टसे पूर्वकी तेलुगु भाषा और उसके साहित्यके स्वरूपका निर्णय करनेके लिए, उस युगके प्राप्त शिलालेख ही प्रधान साधन हैं। ये शिलालेख भी भाषा और शैली छन्दोंके स्वरूपका ज्ञान ही कराते हैं साहित्यका कम। इस युगकी उपलब्ध सामग्री भाषा-विज्ञानके अन्तर्गत है। विषम-प्रमाण शिलालेख और संदिग्ध लोकगीत साहित्यके इतिहासमें विशेष योग नहीं देते।

## पुराण-युग ( ई स १०३० से ई १४०० तक )

इस युगमें वैदिक-धर्म-निष्णात महाराजाओंके प्रोत्साहनसे धर्म-निष्ठ कवियोंने महाभारत और रामायण आदि काव्यों और कुछ पुराणोंका भाषामें अनुवाद प्रस्तुत किया है। पर ये अनुवाद केवल अनुवाद-मात्र न होकर स्वतन्त्र मौलिक काव्योंके रूपमें प्रतिभासित होते हैं।

राजमहेन्द्रीके पूर्व-चालुक्य वंशीय राजा राज-राजनरेन्द्र (१०१९–१०६१) की सभामें नन्नय भट्ट नामक एक विद्वान थे। नन्नयने वैदिक-धर्म प्रचारके लिये पञ्चम वेद 'महाभारत' के अनुवाद के कार्यभारको संभाला। अपनी पूर्ववर्ती भाषा एवं काव्य-रचना-शैलीको सुव्यवस्थित रूप देकर आपने 'आन्ध्र-वागनुशासक' की अपनी उपाधिको सार्थक बनाया। अपने प्रभु और मित्र राजराजकी प्रेरणासे वे महाभारतके ढाई पर्व तक की रचना कर पाए थे कि कालपुरुषने इनकी लेखनीको रोक दिया।

राजराजनरेन्द्रकी मृत्युके बाद देशकी राजनीतिक और धार्मिक परिस्थितियोंके कारण 'महाभारत' की पूर्तिका कार्य रुका-सा रहा। नन्नयके लगभग दो सौ साल बाद कविब्रह्मा तिक्कनाने (१२१०—१२९ ) विराटपर्वसे लेकर शेष १५ पर्वोंकी रचना की। तिक्कना नेल्लूरके राजा मनुमसिद्धिके मन्त्री तथा राजकवि थे।

अरण्यपर्वके शेष भागकी पूर्ति नन्नयके नामपर ही करनेवाले हैं एर्रांप्रगड (१२८०—१३५ )। इन्होंने नन्नयकी शैलीपर रचनाका प्रारम्भ करके उसे तिक्कनाकी शैलीपर ला खड़ा किया मानों वह नन्नय और तिक्कनाकी रचनाओंको मिलानेवाला सन्धि-सूत्र हो।

नन्नय तिक्कन और एर्रनको कवित्रय कहते हैं। इन तीनों महाकवियोंने अनुवादको औचित्यकी दृष्टिसे घटा-बढ़ाकर, मौलिक काव्यके रूपमें प्रस्तुत किया है। अनुवादकी यही शैली परवर्ती कवियोंके लिए आदर्श बनी रही।

इस युगके अन्य कवियोंमें केतन मारन गोन बुद्धारेड्डी भास्कर, पेद्दन नाचन सोमनाथ आदि प्रमुख हैं।

ईसाकी १२ वीं सदीमें कर्नाटक प्रान्तमें बसवेश्वर द्वारा संस्थापित वीर शैव सम्प्रदायने आन्ध्र प्रदेशको खूब प्रभावित किया था। उन सिद्धान्तोंके प्रचारके लिए अनेक कवियोंने कलम उठाई। देशी इतिवृत्त देशी छन्द और देशी भाषाको साधन बनाकर, वीरशैव कवियोंने जनतामें जागरणके भाव फैलाए। इन कवियोंने भाषा और भावमें अत्यधिक स्वच्छन्दता दिखाई है। इन शैव कवियोंमें राजकवि नन्नेचोड सर्वप्रथम हैं। इन्होंने 'कुमार सम्भवमु' नामक उत्तम काव्यकी रचना की। मल्लिकार्जुन पण्डिताराध्यके लिखे अनेक शैव-काव्योंमें एक 'शिवतत्त्वसारम' ही उपलब्ध है। इसे तेलुगुका पहला शतक माना जाता है। द्विपद (देशी छन्द विशेष) रचनामें अनन्य और शिवकविसमूहके शिरोमणि पाल्कुरिकि सोमनाथ तेलुगु,

संस्कृत और कन्नड़ भाषाओंमें अनेक ग्रन्थ लिखे हैं। 'बसव-पुराणम्' 'पण्डिताराध्य चरित्रम्' 'सोमनाथस्तवम्' 'अनुभवसारम्' 'वृषाधिपशतकम्' और 'बसवोदाहरणम्' अपेक्षाकृत प्रसिद्ध रचनाएँ हैं।

इस युगमें ही—जिसे प्रारम्भिक (आदि) युग कहा जाता है—मार्ग-कविता और देशी कविताके ऐसे उत्कृष्ट उदाहरण मिलते हैं कि इस युगके साहित्यको प्रारम्भिक दशाका साहित्य नहीं माना जा सकता। पुराण विपुल काव्य काव्य-प्रबन्ध द्विपद शतक और गद्यकविता इन पर्याप्त कविता-शैलियोंकी नींव भी इसी युगमें पड़ी। प्रायः देशी रचनाओंको छोड़ सभी अनुवाद ही हैं पर ये अनुवाद नीरस न होकर, मौलिक रचनाओंसे लगते हैं। कवियोंकी अनुपम प्रतिभा और व्युत्पत्ति ही इसका प्रधान कारण है। गोदावरी तीरस्थ राजमहेन्द्रवरम्‌में उद्भूत तेलुगु कविताका स्रोत नन्नूर वरंगल अद्दंकि आदि स्थानोंमें फैल पड़ा और समग्र आन्ध्र प्रान्तको अपनी निर्मल धाराओंसे तृप्त करने लगा।

## काव्य-युग (ई० १४००–१५०० तक)

१५ वीं सदीके आन्ध्र साहित्याकाशके जाज्वल्यमान सूर्य हैं कवि सार्वभौम श्रीनाथ और भक्तिमाधुर्यकी शीतल ज्योत्स्ना बिखेरनेवाले सुधाकर हैं महाकवि पोतना। दोनों महाकवियोंने अपनी रचनाओंसे प्रबन्ध युग के बीज बोए। अतः इसे प्रबन्धपूर्व युग और कुछ मौलिक कथाकाव्योंकी रचना होनेसे इस युगको 'काव्य-युग' भी कहते हैं।

श्रीनाथकी रचनाओंमें शृंगार नैषधम् भीमखण्ड काशी खण्ड हर विलास क्रीडाभिरामम् पल्नाटि वीरचरित्रम् ही प्राप्य हैं। स्वच्छन्द प्रकृतिके इस महाकविने अपनी सभी रचनाओंमें तथा अनुवादोंमें भी अप्रतिम प्रतिभा दिखाई है। पाण्डित्यपूर्ण प्रौढ़ शैलीके साथ-साथ सरल देशी रचनामें भी श्रीनाथ कवि सिद्ध-हस्त हैं। इस महाकविने आन्ध्र प्रदेशके प्रत्येक राजदरबारमें अनन्य गौरवको प्राप्तकर रेड्डि राजाओंसे कनकाभिषेक करवा लिया। तेलुगु साहित्यके इतिहासमें इतना विलासी और वैभवशाली कवि दूसरा नहीं है।

महाभक्त और महाकवि बम्मेर पोतना श्रीनाथके समसामयिक ही नहीं रिश्तेमें साले माने जाते हैं। संस्कृतमें २० हजार ग्रन्थोंमें परिव्याप्त महाभागवत पुराणको पोतनाने ९ हजार पद्योंके महाकाव्यके रूपमें सम्पन्न बनाया है और उसे श्री रामचन्द्रजीके चरणकमलोंमें समर्पित किया है। आन्ध्र महाभागवत भक्ति और माधुर्यका आकर है। साहित्यिक महत्वके साथ-साथ लोकप्रियतामें भी इस काव्यका सानी नहीं है।

इस युगके अन्य प्रसिद्ध कवियोंमें पिल्ललमर्रि पिनवीरभद्र जक्कन अनन्तामात्य गौरन मडिकि सिंगन गोपराजु, दूरल नारायण कवि आदि उल्लेखनीय हैं।

नन्दि मल्लय और घण्ट सिंगन आन्ध्रका सर्वप्रथम यह कवि युग्म है जिसने प्रबोध चन्द्रोदयमु और वराह पुराणमु की रचना की। संकीर्तनोंमें—पद पदोंमें—भगवान वेंकटेश्वरका स्तवन करनेवाले ताल्लपाक अन्नमाचार्य भी इसी युगमें हुए। आन्ध्रके कबीर वेमनाने अत्यन्त सरल और सुबोध शब्दोंमें समाजमें फैली रूढ़िवादिताका खण्डन करके सच्ची मानवताका उपदेश दिया था।

आन्ध्र साहित्यके इतिहासमें काव्य-भंगिमाओंके वैविध्यके लिये इस युगका विशिष्ट स्थान है। नन्नय-युगमें जिन कविता-शैलियोंकी नींव पड़ी थी उनका पूर्ण विकास इस समय परिलक्षित होता है। इस युगकी अधिकांश रचनाएँ अनुवाद ही हैं पर वे सभी अनुवाद कथा-संविधानकी अपेक्षा रचना-कौशल और शैलीकी प्रधानताके कारण मौलिक-काव्यका-सा आनन्द देते हैं। इन सभी रचनाओंमें कवियोंने शृंगारिक प्रसंगोंका विस्तारसे वर्णन किया है। इस समयकी विलक्षण प्रवृत्ति संस्कृत नाटकोंका भी काव्यमय अनुवाद करनेकी है। कुछ कवियोंने कथाकाव्योंकी भी रचना की है।

इस युगमें राजमहेन्द्री आदि विद्यानगर, ओरुगल्लु, कोण्डवीडु आदि नगर कविता-कन्याके क्रीड़ा-स्थल बने रहे।

## प्रबन्ध-युग (ई० १५००—१७०० तक)

प्रबन्धयुग आन्ध्र साहित्यका स्वर्ण युग है। इस समय काव्यकलाका परमोत्कर्ष हुआ। ख्यात वृत्त और कल्पित वृत्तोंको लेकर अष्टादश वर्णनोंसे युक्त अनेक मौलिक काव्योंकी रचना की गई तथा बहुमुखी तथा परमोज्ज्वल साहित्यिक कृतियोंसे सम्पन्न इसी युगमें तेलुगुके पञ्चमहाकाव्योंकी भी सृष्टि हुई।

विजयनगरके महाराजा श्रीकृष्णदेवरायकी भुवन विजय नामक सभा आन्ध्र साहित्यके प्रसिद्ध कवियोंसे शोभायमान थी। श्रीकृष्णदेवराय स्वयं कवि और महान् पण्डित थे। इन्होंने तेलुगुमें आमुक्तमाल्यदा नामक महाकाव्यकी रचना की। इसमें गोदा देवी या आण्डालके भगवान विष्णुके साथ हुए विवाहकी कथा वर्णित है।

आन्ध्र प्रबन्ध-कविताके पितामह कहलानेवाले अल्लसानि पेद्दन मनु चरित्र या स्वारोचिष मनुसम्भवमु नामक श्रेष्ठ प्रबन्धकाव्यकी रचना की। शृंगाररस प्रधान यह काव्य चरित्र-चित्रण प्रकृतिके मनमोहक वर्णन धारा शमन आदिमें अपना सानी नहीं रखता।

भुवन विजयके आठ प्रसिद्ध कवियोंमें अष्टदिग्गजों—मल्लन नन्दितिम्मन धूर्जटि, नृसिंह कवि रामभद्र कवि तथा रामकृष्ण कवि मुख्य हैं।

तेलुगु साहित्यकी प्रथम कवयित्री आतुकूरि मोल्ल इसी युगमें हुई थी। उन्होंने प्रौढ़ शैलीमें रामायणकी रचना की। इस युगमें ऐतिहासिक महत्वके कुछ और काव्य भी लिखे गए।

विजयनगरके पतनके बाद दक्षिणमें बहमनी राजवंशके मुसलमान बादशाहोंने तेलुगु साहित्यकी श्रीवृद्धिमें प्रशंसनीय सेवा की है। उपलब्ध प्रमाणोंमें सर्व

प्रथम 'सुग्रीव विजयमु' की रचना करनेवाले कन्दुकूरि रुद्रकविको इब्राहीम कुतुब शाहने 'चिन्तलपालेमु' नामक गाँव देकर सम्मानित किया था। पोन्निकण्टि तेलगनार्यका 'ययातिचरित्रमु' ठेठ तेलुगुमें तत्सम और तद्भव शब्दोंको छोड़कर, लिखा गया प्रथम काव्य है।

रायलु युगमें तेलुगु कविताका चरम-विकास हुआ। इस युगके अधिकांश कवियोंने अनुवाद करना छोड़कर, पुराणोंके किसी प्रसंगके आधारपर, स्वतन्त्र मौलिक काव्योंकी रचना की। इन प्रबन्ध-काव्योंमें प्रधानता शृंगार-रसकी रही। अष्टादश वर्णनोंसे युक्त इन काव्योंमें कवियोंकी कल्पना-चातुर्यके ज्वलन्त उदाहरण मिलते हैं। इस युगमें पाण्डित्य-प्रदर्शन एक गुण माना जाने लगा। श्लिष्ट काव्यों द्व्यर्थि और त्र्यर्थि-काव्योंकी बाढ़-सी आगई। ठेठ-तेलुगु में भी काव्य लिखे गए कम। इस युगका उल्लेखनीय विषय मुसलमान राजाओंकी आन्ध्र साहित्यकी सेवा है।

इस युगमें कविताके क्रीड़ास्थल बने हुए थे–विद्यानगर ( विजयनगर ) गोलकुण्डा मधुरा चन्द्रगिरि आदि।

**दक्षिण आन्ध्र-युग (ई १७००–१८७५ तक)**

आन्ध्र सरस्वतीका विहार-स्थल अब दक्षिणके तंजाऊर, मधुरा मैसूर आदि स्थानोंमें रहा। उन राज्योंके शासकोंने जो विजयनगर-साम्राज्यके सामन्त तेलुगु नायक थे स्वयं काव्य रचनाकी और कई कवि-पण्डितोंको आश्रय देकर उनसे कई सुन्दर काव्योंकी रचना करवाई। यही कारण है कि इस युगको दक्षिणान्ध्र युग कहते हैं। भाषा-प्रयोगमें स्वच्छन्दता इससे बढ़कर शृंगार (अश्लीलता) का वर्णन और मौलिक कल्पना-शक्तिके अभावके कारण कुछ विद्वान् इस युगको क्षीण-युग या ह्रास-युग भी कहते हैं। पर रचनाओंकी संख्या और वैविध्यके कारण इस कथनमें सत्यका अंश कम दिखाई पड़ता है।

तन्जाऊरके रघुनाथ भूपाल और उनके पुत्र विजयराघवके समयमें तेलुगुके कई प्रसिद्ध काव्योंका निर्माण हुआ। कालक्रममें तन्जाऊर मराठोंके अधिकारमें चला गया। इन महाराष्ट्र राजाओंने तेलुगु साहित्यकी अनुपम सेवा की है। शहाजी महाराजके लिखे दो हिन्दी यक्षगानोंका भी इधर पता चला है।

भक्तिभाव, अनन्य मधुरिमासे पूर्ण अनेक कृतियों (कीर्तनों) की रचना करने वाले त्यागय्या मधुर भक्तिसे पूर्ण पदोंकी रचना करनेवाले क्षेत्रय्या इसी युगके महान् कलाकार हैं। त्यागय्याकी कृतियोंमें संगीत और साहित्यका गंगा यमुनी प्रवाह है तो क्षेत्रय्याके पदोंमें संगीत साहित्य और अभिनयकलाकी त्रिवेणी प्रवाहित है।

रायल युगमें शृंगार रसका जो प्रवाह उमड़ पड़ा उस रसमें आन्ध्रप्रान्त यह सारा युग ही आप्लावित रहा। यह प्रवृत्ति अश्लील शृंगारकी ओर अधिक मुड़ी हुई थी। जीवनमें जो निष्क्रियता और विलासिता फैल गई थी उसीका प्रतिबिम्ब इन शृंगार-काव्योंमें देखनेको मिलता है। काव्यरचनामें हृदय-पक्षकी अपेक्षा

युक्ति-पक्षका ही विशेष जोर रहा। अतः काव्योंमें भाव-पक्षकी अपेक्षा कला-पक्षकी ही प्रधानता दृष्टिगोचर होती है। पाण्डित्य प्रदर्शन ही रचनाका एकमात्र लक्ष्य रह गया। आशु-कविता और समस्यापूर्ति राजसभाओंमें सम्मान प्राप्त करनेके साधन बने रहे।

प्राचीन तेलुगु कविता प्रबन्ध-प्रधान होती थी। कई वर्षोंकी सतत साधनाके बाद ही कविगण प्रबन्धोंके निर्माणमें सफल होते थे। कविता राजाश्रित होती थी और समासयुक्त संस्कृतपद बहुला भाषाका प्रयोग करना गौरवका विषय माना जाता था। रायल युग तक आते-आते कविताकी चरमोन्नति हुई। यह युग सचमुच आन्ध्र साहित्यका स्वर्णयुग है। तदुपरान्त काव्यकी गति मानों रुक-सी गई। नवीनता एवं मौलिकता बिलकुल ओझल-सी हो गई। कविगण अपने पूर्ववर्ती कवियोंकी रचनाओंका अनुसरण-अनुकरण मात्र कर सन्तोषकी सांस लेते। रचना-चमत्कार, अलङ्कारोंकी प्रचुरता आदि काव्यके कला-पक्षपर ही अधिक ध्यान दिया जाने लगा। आधुनिक कालमें इन प्राचीन सम्प्रदायों एवं परम्पराओंमें सम्पूर्ण क्रान्ति हुई।

## आधुनिक युग ( १८७२ से )

सन् सत्तावनका स्वतन्त्रताका युद्ध भारतीय साहित्यमें नव जागरणका सन्देश लाया। पाश्चात्य सभ्यताकी चकाचौंधसे मुँह फेरकर भारतीय जन स्वदेश और स्वभाषाकी ओर ध्यान देने लगे। समस्त राष्ट्रमें उद्बुद्ध यह नवीन चेतना राज नैतिक धार्मिक सामाजिक और साहित्यिक क्षेत्रोंमें अभिव्यक्त होने लगी। राज नैतिक क्षेत्रमें यह कांग्रेसके रूपमें धार्मिक क्षेत्रमें आर्य समाज सामाजिक क्षेत्रमें ब्राह्म समाज आदिके रूपमें मुखरित हुई। विचारोंकी अभिव्यक्तिका साधन साहित्य ही है अतः नव जागरणका सूक्ष्म प्रभाव देशके प्रत्येक प्रान्तकी भाषा तथा साहित्य पर परिलक्षित होता है। भाव वही हैं भाषाकी पोशाक भिन्न है। आधुनिक युगकी सभी प्रवृत्तियोंका सम्यक् प्रभाव तेलुगु साहित्यपर पड़ा है।

तेलुगुके आधुनिक साहित्यसे परिचय प्राप्त करनेके पहले दो यूरोपीय महानु भावोंके नामोंका उल्लेख होना चाहिए, जिनका आन्ध्र चिर ऋणी है। सर सी॰ पी॰ ब्राउन महाशयने अथक परिश्रम कर, तेलुगुकी अनेक अप्रकाशित एवं जीर्णप्राय पुस्तकोंका पुनरुद्धार किया। उन्होंने तेलुगुका एक व्याकरण बनाया और अंग्रेजी-तेलुगु तेलुगु-अंग्रेजी शब्दकोश बनाए। दूसरे महानुभाव हैं कर्नल कालिन मेकन्जी जिन्होंने गाँव-गाँव घूमकर प्राचीन पुस्तकोंका उद्धार किया लुप्त इतिहास पर प्रकाश डाला और अज्ञातनामा कवियोंकी रचनाओंको प्रकाशित किया।

आधुनिक युगके प्रारम्भमें चिन्नयसूरि, (१८०९–६२) नामक पण्डितने बाल-व्याकरण की रचना की जो इस भाषाका मान्य व्याकरण माना जाता है।

अब क्रमसे तेलुगुके आधुनिक साहित्यके विभिन्न अंगोंका संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है।

**कविता**

तेलगु साहित्यके आधुनिक युगको दो भागोंमें बाँटा जा सकता है। आरम्भिक युग (१८५ से १९०० तक) और नवीन युग (१९०० से अब तक) इस नवीन युगको भी दो भागोंमें बाँटा जा सकता है नवीन और नवीनतम। हम इन्हें तीन कालोंमें व्यक्त करेंगे। ये हैं प्रथम द्वितीय और तृतीय उत्थान-काल।

श्री कन्दुकूरि वीरेशलिंगम पन्तुलु, श्री गुरजाडा अप्पारावजी और श्री गिडुगु राममूर्ति प्रथम उत्थानकालकी विभूति हैं।

श्री वीरेशलिंगम नवयुग-निर्माताके नामसे प्रख्यात हैं। ये मुख्य रूपसे समाज-सुधारक हैं। अपनी सुधारवादी विचारधाराको सामान्य जनता तक पहुँचानेके लिए उन्होंने कलमका आश्रय लिया। इस कार्यके लिए उन्होंने जन-सामान्यकी बोलीका ही उपयोग किया। इस व्यावहारिक बोलीमें उन्होंने तेलगुके प्रथम उपन्यास प्रथम नाटक एवं प्रथम लघु काव्यकी रचना की। इन्हें तेलगुके नवीन साहित्यका पिता कहा जाए तो कोई अत्युक्ति न होगी। हिन्दी साहित्यमें जो स्थान भारतेन्दुको दिया जाता है वही स्थान तेलगुमें आपका है। इनका समय १८४८ से १९१९ तक है।

पन्तुलुजीसे प्रभावित होकर साहित्य-क्षेत्रमें पदार्पण करनेवालोंमें श्री गुरजाडा अप्पाराव मुख्य हैं। समाज-सुधार और राष्ट्रीय भावनाओंकी व्यावहारिक भाषामें काव्य-रूप रचनाओंमें आपका स्थान सर्वप्रथम है।

मिट्टी नहीं देशके माने
देश है यहाँ की जनता ही।
| + +
मत कहु कि मुझे देशका प्रेम है
करके दिखा,लोगोंकी भलाई कोई।
+ + +
कण्डाई माता (मूल) है
वर्णना तो मैं भी नहीं।

ये कुछ इनके प्रसिद्ध गेय पद हैं। इन पदोंमें प्रदेशका कोना-कोना गूँजा करता था। इनके पद मुत्यालसरालु एवं मीलसिरी पाटमु में संगृहीत हैं। कन्या शुल्कम् नामक नाटक इनकी कीर्तिका प्रकाश-स्तम्भ है जिसमें इन्होंने तत्कालीन समाजपर चुभता व्यंग किया है। इनकी भाषा व्यावहारिक है जिसमें प्रयास नाम मात्रको भी नहीं है। इनका समय १८६१ से १९१५ तक है।

पण्डितोंके हाथोंमें पड़कर कृत्रिम बनी हुई भाषाको उन बन्धनोंसे मुक्त कर, जन-सामान्यके सामने लानेका श्रेय श्री गिडुगु राममूर्ति पन्तुलुको है। इनकी रचनाओंका इतना महत्व नहीं है जितना कि व्यावहारिक भाषाके आन्दोलनका।

इन्होंने सवरों (उड़ियाकी एक जाति) के लिए लिपि व्याकरण और कोशका निर्माण किया। इनका समय १८६१ से १९४० तक है।

इस युगमें आन्ध्र-पत्रिका तथा भारती के संस्थापक श्री काशीनाथुनि नागेश्वररावका भी विशिष्ट स्थान है। अमृताञ्जन की आमदनीको इन्होंने इधर साहित्यिक और राजनैतिक क्षेत्रमें व्यय किया।

इस प्रकार प्रारम्भिक युग सच्चे अर्थोंमें तैयारीका युग था नवचेतना एवं नवजागृतिका युग था जिसकी गोदमें पलकर एवं परिपुष्ट होकर नवीन युग सामने आया।

नवीन युगको हम तीन कालोंमें विभाजित कर सकते हैं। प्रथम उत्थान-काल १९ से १९२ तक द्वितीय उत्थान-काल १९२० से १९४० तक और तृतीय उत्थान-काल १९४ से अबतक।

प्रथम उत्थान-काल

बीसवीं सदीके प्रथम भागमें एक नवचेतनाकी लहर सारे देशमें फैल गयी थी। भाषा शैली तथा काव्य-विषय आदिमें बहुत परिवर्तन हो रहा था। कांग्रेसके आन्दोलन द्वारा देशकी दु:खद स्थितिकी ओर युवकोंका ध्यान आकृष्ट हुआ। राष्ट्रीय भावनाएँ, प्राचीन गौरव-गान आदि विषय सामयिक कविताओंके मुख्य इतिवृत्त थे।

ऐसे समयमें प्राचीन और अर्वाचीनका समन्वय करके चलनेवालोंमें श्री तिरुपति वेंकट कवुलु अग्रगण्य हैं। कविताको जन-सामान्यके सम्मुख लाकर, जनताके हृदयोंको काव्यकी माधुरीसे परिप्लावित करनेवाले इस कवि-युगलने नगर-नगरमें शतावधान और अष्टावधान कर कविताको राजदरबारों और पण्डित समाजके कारागारसे मुक्त कर जनताके सामने उपस्थित किया। कविताके सम्बन्धमें जनतामें अभिरुचि पैदा करनेवालोंमें ये सर्वप्रथम हैं।

इस युग्ममें एक कविका नाम श्री दिवाकर्ल तिरुपति शास्त्री और दूसरेका नाम चेल्लपिल्ल वेंकट शास्त्री है। गुरु-दक्षिणाके रूपमें इन्होंने प्रतिज्ञा की थी कि हम दोनों मिलकर ही कविता करेंगे और उससे तिरुपति वेंकट कवुलु के नामसे कविता करते रहे। तिरुपति शास्त्रीका देहान्त होनेपर भी वेंकट शास्त्रीकी रचना भी दोनोंके नामपर ही प्रकाशित हुई है। वेंकट शास्त्रीजी मद्रास सरकार द्वारा निर्वाचित प्रथम राजकवि थे। इनके समयमें आन्ध्र प्रदेशका प्रत्येक नगर इनके अवधानोंसे गूँजा करता था। आधुनिक कालके अधिकांश प्रमुख कवि इनके शिष्य प्रशिष्य हैं।

शताधिक ग्रन्थकर्ता राजकवि स्व० श्री श्रीपाद कृष्णमूर्ति शास्त्री पण्डित कवि थे। इनकी कविताका विषय चयन एवं शैली एकदम प्राचीन ढंगकी है। दीर्घ समासोंसे भरी होनेपर भी इनकी कवितामें अनुपम प्रवाह है। ये आन्ध्रके दूसरे राजकवि थे।

मनिमद तिक्कना के नामसे प्रसिद्ध श्री तुम्मल सीताराम मूर्ति चौधरी राष्ट्रीय भावोंके अच्छे कवि हैं। इनकी कवितामें तेलुगु मुहावरों एवं अति व्यावहारिक

पद्योंकी झड़ी-सी लगी रहती है। राष्ट्र-गानमु आत्मार्पण धर्म-ज्योति आदि इनके काव्य हैं।

प्राचीन वैभवपर लिखे गए श्री कोडालि सुब्बारावके गीत करुण रससे पूर्ण एवं हृदय-द्रावक हैं। उदाहरणार्थ —

कब्रोंमें नियति रोई
तुंगभद्रामें शिथिल हुई
मंदिर और महल बनीं
पत्थरोंकी दरारें।
इतिहासमें मग्न हो गई
आन्ध्र वसुन्धराविजयोज्ज्वल विजय प्रतापकी कहानी
बन गई उसकी स्मृति स्वप्नकी झाई।

यह गीत विजयनगरके खण्डहरोंको देख उसके विगत वैभव एवं वर्तमान दुरवस्थापर दिल थाम कर, आठ आँसू रोनेवाले कविके हृदयोद्गारोंसे भरा पड़ा है।

महाकवि श्री विश्वनाथ सत्यनारायण पंडित कवि हैं। आप गद्य और पद्यमें अनेक शैलियोंके प्रणेता हैं। प्राचीन और अर्वाचीन दोनों पद्धतियोंपर इनकी कलम समान अधिकारसे चलती है। प्राचीन आन्ध्र वैभवको लेकर इन्होंने अनेक कविताएँ लिखी हैं। आन्ध्र प्रशस्ति आन्ध्र-पौरुष ऋतु संहार आदि खण्ड काव्य किन्नरसानिपाटलु एवं कोकिलम्म-पेण्डिल नामक गीतकाव्य वेइ पडगलु एकवीरा आदि उपन्यास इनकी प्रसिद्ध रचनाएँ हैं। वेइ पडगलु मानों भारतीय संस्कृतिका एक कोष है। इनकी विशेषता इस प्रदेशकी प्रकृति मानसिक प्रवृत्तियों एवं तेलुगु भाषाकी स्वाभाविकताका यथातथ्य चित्रण करनेमें है। उनके पात्र इतने सच्चे लगते हैं कि हम तन्मय हो उनके सुख-दुखमें अपनेको सहभागी मान लेते हैं।

आजकल आप रामायण कल्पवृक्ष नामक महाकाव्य लिख रहे हैं।

श्री गुर्रम जाषुवा भी सुप्रसिद्ध कवि हैं। आप प्राचीनताके पक्षपाती हैं। फिरदौसी स्वप्न-कथा मुमताज-महल आदि आपकी प्रसिद्ध रचनाएँ हैं। श्री जाषुवा ईसाई हैं फिर भी आपकी कविताओंपर हिन्दू-संस्कृतिकी अमिट छाप है। आपकी रचनाओंमें अछूतों और समाजके निम्न जातिके लोगोंकी वेदनाको साकार रूप दिया गया है। मेघदूतके आधारपर लिखे गए गब्बिलमु नामक खण्ड काव्यमें समाजके दलित प्राणियोंकी भावनाओंका मर्मस्पर्शी वर्णन किया गया है। आपका छन्द-चयन बड़ा सुन्दर है।

प्रथम उत्थान कालके अन्य प्रसिद्ध कवियोंमें श्री पच्चिदारपु वेंकट राय शास्त्री वड्डादि सुब्बाराय जनमञ्चि शेषाद्रि शर्मा कट्टमञ्चि रामलिंगा रेड्डी वेदमु वेंकटराय शास्त्री आदिकी गणना की जाती है।

### द्वितीय उत्थान-काल

तेलुगु कविता क्रमशः प्रौढ़ावस्थाको प्राप्त हुई। वह समाज-सुधार, राष्ट्रीय भावनाएँ आदि स्थूल विषयोंसे ऊपर उठकर, सूक्ष्म भावनाओंके लोकमें विचरने लगी। इस युगको हिन्दी साहित्यमें छायावादी युग कहते हैं। तेलुगु साहित्यमें भी यह काल वैसा ही है। तेलुगुमें इस प्रकारकी कविताओंको भाव-कविता कहते हैं। छायावादके सभी लक्षण इस भाव कविताओंमें देख पा सकते हैं। वे ही लाक्षणिक प्रयोग भावोंकी नम्रता प्रकृतिका आकर्षण प्रकृतिका मानवीकरण आदि। रीति और नियमोंसे मुक्त हो कविता केवल भाव और लय-प्रधान होने लगी।

भाव और लय-प्रधान होनेसे ये कविताएँ गेय होती हैं और गीति-काव्यके लक्षणोंसे पूर्ण ये कविताएँ आत्मपरक होती हैं। कवि अपने व्यक्तिगत भावावेश-को बड़ी सफाईके साथ अभिव्यक्त करता है। वह स्पष्ट कहता है —

निखिल मेरा था गन्धर्व लोक भी
मधुर सुकुमार, सुखावास मंजुवाटि
मैं हूँ एक राह-भटकी वियोग वीथि।

इस युगके कवियोंका विषय चयन जैसे निराला है वैसे ही उनकी शैली एवं व्यञ्जना-प्रणाली भी नई है। इस युगके कवियोंने भाषा भाव शैली आदि सभी में अपूर्व परिवर्तन उपस्थित किया है।

इस नई धाराके विरुद्ध प्राचीनता वादी आन्दोलन करने लगे। इस नए स्कूलमें रोमाण्टिक कविताको लोकप्रिय बनानेवाले श्री देवुलपल्ली कृष्ण शास्त्री हैं। इस भाव-कविताका आरम्भ करनेवाले श्री रायप्रोलु सुब्बारावजी हैं। इन युवक कवियोंको एकत्र कर उन्हें प्रोत्साहन देनेवाले हैं श्री तल्लावझल शिवशंकर शास्त्री। इन्होंने साहिति-समिति नामक साहित्यिक संस्थाका आयोजन किया जिसके मुखपत्रोंमें इन कवियोंकी भाव-कविताएँ छपा करती थीं।

खण्ड-काव्योंमें नवीनता लानेवाले और कविताओंमें नए प्रयोग करनेवाले श्री रायप्रोलु सुब्बाराव हैं। इन्हें नव्यान्ध्र-कवि-ब्रह्म कहते हैं। आपने अनेक खण्डकाव्य और गीत लिखे हैं इनमें कष्टकमला तृणकंकणमु स्नेहलता जडकुच्चुलु आन्ध्रावली आदि प्रसिद्ध हैं। आपका सुप्रसिद्ध राष्ट्रीय गीत है —

कहीं भी जाना हो
कहीं भी कदम रख
किसी भी आसन पर चढ़
कोई भी सम्मुख आए,
सराह अपनी मातृभूमि भारतीको,
अपनी जातिके गौरवकी रक्षा कर।

सुब्बारावजीने उमर खैयामकी रुबाइयोंका सुन्दर पद्यानुवाद किया है। ये अनूदित पद्य भाषा भाव दोनों सभी दृष्टियोंसे मौलिक-से दिखाई पड़ते हैं।

देवुलपल्ली कृष्णशास्त्री इस युगके प्रख्यात भावुक कवि हैं। इन्हें आन्ध्र साहित्यका पन्त कहा जा सकता है। प्रेमकी मधुरिमा प्रकृतिसे तादात्म्य एवं दुःखकी पीड़ा इनके काव्यके मुख्य विषय हैं। इनकी कल्पना बड़ी ही सुन्दर होती है। इनके प्रसिद्ध खण्ड-काव्य कृष्णपक्षमु महती [illegible] ऊर्वशी आदि हैं। सुकुमार भाव एवं सरल भाषा मानों इनकी सम्पत्ति हैं। कविताओंमें शब्दोंके नए चमत्कार दिखानेमें आप सिद्धहस्त हैं —

हँस लेने दो, मुझे काहेकी शरम ?
मेरी तो इच्छा अपनी है,
मुझे डर काहेका ?

कवि अपना परिचय इस प्रकार देता है —

देख मुझ किसीका किसीके न लिए
समझते क्या हो मुझे ?
मैं हूँ अनन्त शोक तिमिर लोक
का एकाधिपति।

कवि प्रकृतिमें मिल जानेकी अपनी इच्छा प्रकट करता है—

पवनमें बन गन्ध [illegible]
फूलमें बन फूल
डाली में बन डाली
बन बन कोयल
छिपूँ इस बन में
किसी तरह
रहूँ इस बन में ?

श्री कृष्णशास्त्रीके बाद श्री नंडूरि सुब्बारावका नाम आता है। ग्राम्य भाषा-में लिखे गए इनके 'एंकिपाटलु' में पवित्र प्रणयके भावोंसे भरे सुन्दर गीत हैं। इन गीतोंमें भाषा और भावकी होड़-सी चली दिखाई देती है। इन गीतोंने साहित्य-जगतमें एक तूफ़ान-सा खड़ा कर दिया। नूतन दम्पतियोंमें पवित्र प्रेम संयोगका आनन्द वियोगकी व्याकुलता प्रतीक्षाकी आकुलता आदि बहुत ही सुन्दर रूपमें व्यक्त किए गए हैं।

इस युगके हालावादी कवियोंमें श्री दुव्वूरि रामिरेड्डी प्रमुख हैं। आपने उमर खैयामकी रचनाओंका 'पानशाला' नामसे अनुवाद किया है। कृषीवलुडु इनका स्वतन्त्र काव्य है।

प्रसिद्ध कवियुग्म श्री पिंगलि लक्ष्मीकान्तम एवं काटूरि वेंकटेश्वरराव हैं। दोनों चेल्लपिल्ल वेंकट शास्त्रीके शिष्य हैं। इनका प्रसिद्ध काव्य सौन्दरनन्दमु है।

इसमें शृंगारके दोनों पक्ष एवं शान्त रसका सुन्दर परिपाक हुआ है। इनकी रचनाओंमें शब्दका माधुर्य एवं भावोंका अजस्र प्रवाह खूब मिलता है।

श्री जंध्याल पापय्या शास्त्री बड़े ही भावुक हैं। 'करुण श्री' के उपनाम से ये कविता करते हैं। 'उदय श्री', 'करुण श्री', 'विजय श्री' आदि इनके काव्य हैं। इनकी रचनाओंमें भाव-पूर्ण शब्द अपने आप निर्झरकी धाराके समान झरते हैं। प्राचीन शैलीमें नवीन भावोंको लेकर चलनेवाली इनकी कविता बड़ी ही सरस और सरल हुई है। इस कालके अन्य प्रसिद्ध कवि श्री तुम्मल सत्यनारायण, गौरी नरसिंह शास्त्री, नायनि सुब्बाराव, अडिवि बापिराजु आदि हैं।

तृतीय उत्थान-काल

जिस प्रकार हिन्दी साहित्यमें छायावादकी प्रतिक्रियाके रूपमें तत्कालीन परिस्थितियोंके कारण प्रगतिवादका आविर्भाव हुआ वैसे ही तेलुगु साहित्यमें भी हुआ। भाव कविताकी प्रतिक्रियामें यथार्थवादी कविताका आविर्भाव हुआ।

द्वितीय महायुद्धके आरम्भ होनेसे पूर्व सारे देशमें दरिद्रताका ताण्डव नृत्य हो रहा था। बेकारी बढ़ रही थी। समाजके मध्यम वर्गमें आर्थिक विषमताके कारण जागृति पैदा हुई। बंगालका अकालरूपी भीषण रूप आँखोंके सामने ज्वालाकी तरह धधक रहा था। सर्वत्र हाहाकार मचा हुआ था। स्वतन्त्रताकी भावनाके साथ सत्याग्रहका आन्दोलन जोर पकड़ रहा था। विदेशी शासनका दमन और उत्पीड़न चरम सीमापर था।

इन परिस्थितियोंमें कविका हृदय विकल हो गया। उसने देखा कि कल्पनाके संसारमें विचरण करनेका अब समय नहीं है। कल्पनाके आकाशमें कितना ही ऊँचा उड़ो पर पहुँचना तो जमीनपर ही है। अतः यथार्थवादी कवि कल्पनाके आकाशसे नीचे उतरकर आर्थिक विषमतासे पिसनेवाले समाजका चित्रण करने लगे।

साम्यवादी विचारधाराका इस यथार्थवादी कवितापर विशेष प्रभाव पड़ा। इस आधुनिक काव्यधाराको प्रोत्साहन देनेके लिए 'नवसाहित्य परिषद' की स्थापना हुई, जो आगे चलकर 'अभ्युदय रचयिताल संघम्' में विलीन हो गई।

इस धाराके प्रसिद्ध कवि श्री श्रीरंगम् श्रीनिवासराव हैं। आप 'श्री-श्री' के नाम उपनामसे प्रख्यात हैं। नई कविताके विषयमें आपके ये विचार हैं —

छन्दोंके बन्धनोंको
तोड़ फोड़ दिया डालें।
कहे कोई अरे मूर्ख है क्या यह?
तो कहो, यह कविता है।

इस छन्द-रहित कविताके लिए आप कई वस्तुओंको आवश्यक मानते हैं :—

सिन्दूर, रक्त चन्दन
बन्धूक संध्या राग

कालोजि नारायण राव, सी. नारायण रेड्डी, उत्पल सत्यनारायणाचार्य, रामराजु हेमयानाके प्रसिद्ध कवि हैं।

इस प्रकार आधुनिक तेलुगु कविता यद्यपि बंगला एवं अंग्रेजी साहित्यसे प्रेरणा प्राप्तकर प्रारम्भ हुई थी, तथापि अपनी विशेषताओंका उपार्जन कर भिन्न भिन्न धाराओंमें प्रवाहित होती हुई, आधुनिक भारतीय साहित्यमें अपना विशिष्ट स्थानपर विराजमान है। वह भावोंमें, वस्तु चयनमें, शैलीमें, छन्दोंमें, भाषामें, काव्यके सभी अंगोंमें एक नवीनता लेकर उज्ज्वल भविष्यकी ओर अग्रसर हो रही है।

## नाटक

आधुनिक आन्ध्र साहित्यके नाटक यक्ष गानों व वीथि भागवतोंकी अपेक्षा संस्कृत तथा अंग्रेजी नाट्य-परम्पराओंसे अत्यधिक प्रभावित हैं। इनके रचना शिल्प-विधानपर संस्कृत व अंग्रेजी नाट्य साहित्यका ही प्रभाव परिलक्षित होता है।

१९ वीं शतीके उत्तरार्धमें धारवाड़के नाट्य समाजने आन्ध्र प्रान्तमें घूम घूमकर पारसी और हिन्दी नाटकोंके प्रदर्शन द्वारा आन्ध्र धूम मचा दी। इन नाटकोंकी लोकप्रियतासे प्रोत्साहित होकर तेलुगुमें नाटक रचना करने और उन्हें अभिनीत करानेके लिए कुछ उत्साही युवक मैदानमें आए। प्रत्येक नगरमें एक या दो नाट्य-समाजोंकी स्थापना हुई। कांग्रेसके प्रख्यात आन्ध्र नेता देशभक्त कोंडा वेंकटप्पय्या पन्तुलु और आन्ध्र केसरी टी. प्रकाशम् पन्तुलु भी इनमें भाग लेते थे।

तेलुगु नाटक साहित्यका प्रारम्भिक युग अनुवादात्मक और अनुकरणात्मक रहा है। आधुनिक आन्ध्र साहित्यके प्रतिष्ठापक श्री वीरेशलिंगम पन्तुलुने शाकुन्तल, रत्नावली, कामेडी आफ एरर्स आदिका अनुवाद किया। अभिज्ञान शाकुन्तल के तो तेलुगुमें कोई पच्चीससे अधिक अनुवाद हुए, पर वीरेशलिंगम पन्तुलुका अनुवाद श्रेष्ठ माना जाता है। श्री वेदम् वेंकटराय शास्त्रीने उत्तर रामचरित और हर्षके सभी नाटकोंका, श्री वड्डादि सुब्बारायुडुने वेणी संहार का, तिरुपति वेंकटकवुलु मुद्राराक्षस, मृच्छकटिक, बाल रामायण का, वेदूरि प्रभाकर शास्त्रीजीने नागानन्द का, दासु श्री रामुलुजीने मालती माधवका, श्री चिलकमर्ति लक्ष्मीनरसिंहमजीने भासके सभी नाटकोंका अनुवाद किया है। इनके अतिरिक्त तापस वत्सराजु, कौमुदी महोत्सव, 'कर्पूर मञ्जरी' आदि लगभग सभी संस्कृतके नाटकोंका तेलुगुमें अनुवाद हुआ है। अंग्रेजीसे शेक्सपियरके नाटकोंके कई अनुवाद भी प्रकाशित हुए हैं। बंगला और हिन्दीके नाटकोंके अनुवाद भी हुए हैं। महाकवि रवीन्द्रके नाटकोंके कई अनुवाद हुए हैं जिनमें श्री बजवाडा गोपाल रेड्डीके अनुवाद सुन्दर हैं। श्री डी. एल. रायके "चन्द्रगुप्त" "सीता" आदिका श्रीपाद कामेश्वर रावजीने अनुवाद प्रस्तुत किया है।

सन् १८६ ई में श्री कोराड रामचन्द्र शास्त्रीने 'मञ्जरी मधुकरीयमु' की रचना की जो तेलुगुका सर्वप्रथम मौलिक नाटक माना जाता है। सन् १८७५ में

श्री वाविलाल वासुदेव शास्त्रीने 'नन्दक राज्य' नामक मौलिक नाटककी रचना की।

स्वयं मौलिक नाटकोंकी रचनाकर, उनका प्रदर्शन कर, लोकप्रिय बनाने-वाले प्रथम नाटककार और अभिनेता श्री धर्मवरम रामकृष्णाचार्य हैं। इन्होंने बल्लारि नगरमें 'सरस विनोदिनी सभा' की स्थापना की। इस सभाने आन्ध्र प्रान्तमें प्रथमतः पारसी कम्पनियोंके अनुकरणपर, नाटकोंका अभिनय किया। श्री आचार्यजीने ३० से अधिक नाटक लिखे हैं और ये सभी नाटक अभिनीत हो चुके हैं। (पन्द्रह नाटक पुस्तकाकार प्रकाशित हुए हैं।) इन नाटकोंके कथावस्तु यद्यपि पौराणिक हैं, फिर भी घटना-सन्निवेश और कल्पना चातुर्यके कारण ये नाटक अधिक लोकप्रिय हैं। चित्रनलीयम्, विषाद सारंगधर, प्रह्लाद, वरूथिनी आदि इनके प्रसिद्ध नाटक हैं। अंकोंको दृश्योंमें विभाजित करना, प्रॉलोग और एपिलोगका लिखना, छन्द स्वगत भाषण दुःखान्त आदि पश्चिमी नाटकोंके प्रभावसे इनके नाटकोंमें समाविष्ट हुए हैं। विषाद सारंगधर तेलुगुका प्रथम दुःखान्त नाटक माना जाता है। वर्तमान राजनैतिक, धार्मिक और सामाजिक समस्याओंको आचार्यजीने अपने पौराणिक नाटकोंमें भी स्थान दिया है। श्री रामकृष्णाचार्यको उनकी अनन्य सेवाओंके कारण आन्ध्र प्रदेश 'आन्ध्र नाटक पितामह' के रूपमें याद करता है।

इसी बल्लारी नगरमें एक दूसरे नाटक साहित्य हुए हैं — वे हैं श्री कोलाचलम् श्रीनिवासराव। इन्होंने भी नाटकोंकी रचनाकर उन्हें अभिनीत करवाया है। इन्होंने रामी-विलास नाटक सभा की स्थापना की। इन्होंने 'प्रपंच नाटक चरित्र' (संसारके नाटकोंका इतिहास) लिखा जो एक अच्छा परिचयात्मक और आलोचनात्मक ग्रन्थ है। पदमाहवन भी काफी नाटक लिखे हैं। सुनन्दिनी परिणय, विजय नगर राज्य पतनम्, प्रतापाग्रवरीयम्, मदालसा, सत्य हरिश्चन्द्र, पादुका पट्टाभिषेकम् आदि इनके प्रसिद्ध नाटक हैं। विजयनगर राज्य पतनम् बहुत ही लोकप्रिय हुआ है। मौलिक रूपमें ऐतिहासिक और पौराणिक नाटकोंकी रचनाके अतिरिक्त राववजीने संस्कृत, तमिल और मराठी नाटकोंके अनुवाद भी प्रस्तुत किए हैं। इन्होंने कुछ सामाजिक नाटक और प्रहसनोंकी भी रचना की है। ये 'आन्ध्र ऐतिहासिक नाटक-पितामह' के नामसे प्रसिद्ध हैं।

प्रतापरुद्रीयम्, उषा, बोब्बिलि — ये तीन मौलिक नाटक श्री वेदम् वेंकटराय शास्त्रीके हैं। इनमें 'प्रतापरुद्रीयम्' जो काकतीय प्रतापरुद्र और मुसलमान सुलतानोंके संघर्षसे सम्बन्धित है तेलुगुके ऐतिहासिक नाटकोंमें अपना विशिष्ट स्थान रखता है। इस नाटकके रचना-वैशिष्ट्य, चरित्र चित्रण, पात्रोचित भाषा प्रयोग, सूक्ष्म व्यंग्य आदि सराहनीय हैं। प्रतापरुद्रका मन्त्री यौगन्धरायण भासके यौगन्धरायणकी याद दिलाता है।

पानुगण्टि लक्ष्मीनरसिंहरावजीने लगभग तीस नाटकोंकी रचनाकर, 'आन्ध्र शेक्सपियर' की ख्याति प्राप्त की है। इनके नाटकोंमें 'पादुका पट्टाभिषेक', 'राधाकृष्ण', 'विप्रनारायण' बहुत ही लोकप्रिय नाटक हैं। ये नाटक रचनामें पद्य और गीतोंकी अपेक्षा गद्यको ही महत्व देते हैं।

श्री चिलकमर्ति लक्ष्मीनरसिंहमजीका 'गयोपाख्यान' आन्ध्रके नाटक-जगतका श्रेष्ठ और लोकप्रिय नाटक रहा है। इस नाटककी जितनी प्रतियाँ बिकी हैं उतनी शायद ही किसी दूसरे नाटककी बिकी हों। 'प्रसन्न-यादवमु' 'पारिजातापहरणमु' 'प्रह्लाद चरित' इनके अन्य प्रसिद्ध नाटक हैं। नरसिंहमजीके नाटकपर संस्कृत नाटकोंका प्रभाव अपेक्षाकृत अधिक है पर हास्य और व्यंग्ययुक्त वार्तालाप अंग्रेजी नाटकोंकी याद दिलाते हैं।

श्री तिरुपति-वेंकट कवुलका लिखा 'पाण्डवों उद्योग-विजयमुलु' इतना प्रसिद्ध हुआ है कि उसके मधुर पद्य जनताकी जबानपर चढ़ गए हैं। इस नाटकका कृष्णरायबा-रका (श्रीकृष्णका दूत-कार्य) दृश्य बड़ा मार्मिक और प्रभावशाली बन पड़ा है। इन्होंने महाभारतपर आधारित कुछ और नाटक भी लिखे हैं।

श्री बलिजेपल्लि लक्ष्मीकान्तमका लिखा 'सत्य हरिश्चन्द्र' भी काफी लोकप्रिय बना है। इस नाटकके पद्य बड़े ही मधुर हैं।

तेलुगुके सामाजिक नाटकोंमें श्री गुरजाड अप्पारावका 'कन्याशुल्क' (१८९७) सर्वप्रसिद्ध है। इस नाटकको लिखे सत्तर वर्ष हो गए, पर यह आज भी नया है। इसमें बड़े ही तीव्र व्यंग्यसे सामाजिक कुप्रथाओंकी पोल खोली गई है। वेश्या-प्रथा, बाल-विवाह, कन्या-शुल्क (वर शुल्क या दहेज नहीं), नई पीढ़ीके युवकोंके ढोंग फैशन आदिका मार्मिक चित्रण हुआ है। यह नाटक सामाजिक सुधारको दृष्टिमें रखकर लिखा गया है। अतः नाटककी कसौटीपर उतना खरा नहीं उतरता। इस नाटकका प्रमुख पात्र 'गिरीशमु' आन्ध्र प्रान्तमें ऐतिहासिक पुरुष-सा बन गया है, जो ढोंगी और धोखेबाज लोगोंका प्रतिनिधि है। परवर्ती सामाजिक नाटकोंपर 'कन्याशुल्कम्' का प्रभाव स्पष्ट परिलक्षित होता है।

कवि-सम्राट् विश्वनाथ सत्यनारायणने कविता उपन्यासके अतिरिक्त नाटक रचनामें भी अपनी प्रतिभा दर्शाई है। 'नर्तनशाला' 'अनारकली' 'वेनराजु' आदि आपके सुन्दर नाटक हैं। 'नर्तनशाला'में कीचक (विराट महाराजका साला) को उदात्त विषाद नायकके रूपमें चित्रित करनेका सफल प्रयत्न किया है।

उपर्युक्त नाटककारोंके अतिरिक्त सोमराजु रामानुजराव, श्री सीतारामराव, यज्ञनारायण, मल्लादि सूर्यनारायण शास्त्री, काल्लकूरि नारायणराव, मुद्दुकृष्ण वेंकट सुब्बाराव, पिंगलि लक्ष्मीकान्तम् आदि भी प्रमुख हैं। प्राचीन सम्प्रदायोंके अनुकूल गद्य-पद्य युक्त नाटकोंकी सामग्री अधिकांशतः ऐतिहासिक व पौराणिक रही है। इस प्रथम उत्थानके बाद लेखकोंका दृष्टिकोण बदल गया। अतः वस्तु और शैलीमें स्पष्ट

परिवर्तन लक्षित होता है। नव उत्थानकी रचनाओंकी सामग्री बहुत कुछ वर्तमान सामाजिक समस्याओंपर ही आधारित है। इसमें केवल भाषाका ही प्रयोग किया गया है। भाषा व्याकरण सम्मत न होकर बोलचालकी है। रचना-विधान और रंगमञ्चके प्रबन्धपर अधिकाधिक पाश्चात्य प्रभाव दृष्टिगोचर होता है।

आचार्य आत्रेयके नाटकोंमें मध्यवर्गीय परिवारोंकी समस्याओंका प्रभाव शाली चित्रण मिलता है। सामान्य मनुष्यके हृदयमें वर्तमान परिस्थितिके प्रति परिलक्षित होनवाले भय शंका आदि मनोवृत्तियोंके चित्रणमें भी आत्रेय सिद्धहस्त हैं। 'मट्कोंप (ताशका मकान) कप्पलु (मेंढक)' 'भयं' आपकी प्रमुख रचनाएँ हैं। कोपल्ले वेंकट रामाराव ने अपने नाटकोंमें सामाजिक कुराचारोंका खण्डन बड़े चारुतर ढंगसे किया है। श्री पिनिशेट्टीकी 'पल्लेपडुचु' (ग्रामीण युवती) में किसान और जमींदारके संघर्षका सुन्दर चित्र है। श्री बुच्चिबाबूका 'आरम बम्बल' गोपी चंदनाके 'पौलित' कविराजु रामराजके 'मास्टरजी' पुनर्जन्म भी अच्छे नाटक हैं। इनके अतिरिक्त नरसराजु जि भूर्ते प्रभव श्रीरामभूति नरसिंहराव आदि ख्यातिप्राप्त नाटककार हैं। माना जाता है कि अबतक तेलुगुमें कोई हजार नाटक लिखे गये हैं।

## एकांकी

गत दो दशकोंसे बड़े नाटक लिखनेकी प्रथा कम होती जा रही है और एकांकियोंका प्रचलन बढ़ता जा रहा है। मुख्यतया कालेज और स्कूलके वार्षिक उत्सवोंके उपलक्ष्यमें और मासिक पत्रोंमें प्रकाशनार्थ लिखे गए इन एकांकियों पर पश्चिमी प्रभाव अधिक है।

मद्रासके भू पू मुख्य न्यायाधीश श्री पी वी राजमन्नार तेलुगुके सर्वप्रथम एकांकी-लेखक माने जाते हैं। इनके एकांकियोंमें मध्यवर्गीय समाजकी समस्याओं और कुप्रथाओंका प्रभावशाली चित्रण मिलता है। 'ये भी कैसे मर्द हैं ?' 'इन्मतर्य दाप किसका ?' आदि श्री राजमन्नारके सुप्रसिद्ध एकांकी हैं। श्री गुडिपाटी वेंकटचलमके एकांकियोंपर फ्रायडका गहरा प्रभाव है। स्त्री-पुरुषके सम्बन्धका पुरुषका दमन और स्त्री की कुण्ठाओंको 'चलं' ने बिलकुल नग्न रूपमें पर बड़े ही चारुतर शब्दोंमें व्यक्त किया है। भले ही आप उनके भावों व सिद्धान्तोंसे सहमत न हों पर भावाभिव्यक्तिकी कुशलता प्रभाव और टेकनिककी देखकर उन्हें सराहना ही पड़ेगा। श्री मुनिमाणिक्यम नरसिंहरावके एकांकी मधुर हास्यसे युक्त पाठकोंको बार-बार पढ़नेके लिए विवश करते हैं। डा श्रीरंगम रामाराव ऐतिहासिक एकांकी लिखनेमें सिद्धहस्त हैं। पिन्ना वीरभद्रुडु, मल्लादि विश्वनाथ डी वी नरसराजु मल्लादि अवधानीने भी अच्छे एकांकी लिखे हैं।

१९४२ के बादसे तेलुगुमें यथार्थ (अति ) के चित्रण की ओर अधिक ध्यान दिया है। बुच्चिबाबूका उमरसैय्याम व तिप्पयपीता इस नये दृष्टिकोणके

उदाहरण हैं। मानवकी प्रगति में मानव-समाजकी प्रगतिका वैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत किया गया है। श्री विनिपट्टीके स्वर्ग नामक एकांकीमें धार्मिक मोहावेश-से अभिभूत होकर पत्नीको घरसे बाहर निकाल देनेवाले एक गृहस्थका मार्मिक चित्रण किया गया है। इस एकांकीकी विशेषता यह है कि पारिवारिक जीवनसे सम्बन्धित होनेपर भी इसमें एक भी स्त्री पात्र नहीं है।

कृष्ण पत्रिका भारती आन्ध्र पत्रिका आन्ध्र प्रभा आदि पत्रिकाओंमें भी सुन्दर एकांकी प्रकाशित हुए हैं।

श्री शिवशंकर शास्त्रीने दीक्षित दुहिता पद्मावती चरण चारण चक्रवर्ती के नामसे गद्य नाटक लिखे हैं जिन्होंने काफी प्रतिष्ठा प्राप्त की। श्री वी नारायण रेड्डीका नव्वनि पुव्वु (मुस्कराता फूल) इसी श्रेणीकी सुन्दर गद्य नाटिका है। श्री विश्वनाथ सत्यनारायणका किन्नरसानि पाटलु काव्य है फिर भी उसमें गद्य नाटकके लक्षण पर्याप्त मात्रामें मिलते हैं।

आजकल नाटक और एकांकियोंके क्षेत्रमें रेडियोका भी विशिष्ट स्थान है। इन श्रव्य नाटकोंकी अपनी कुछ मर्यादाएँ और सीमाएँ हैं। इस विधामें भी कपिल काशीपति बुच्चिबाबु गोरा शास्त्री पद्मराजु आचार्य रजनी मुनिमाणिक्यम् नरसिंहरावने स्तुत्य प्रयास किए हैं।

श्री कोम्पल्लु सुब्बारावका अली मुठा (लहरों का समूह) संगीत नाटकोंमें प्रथम और श्रेष्ठ माना गया है।

बालोपयोगी नाटक लिखनेमें नार्ल चिरंजीवि पालकि हरस्वर्ण देवी चिन्ता दीक्षितुलु प्रमुख हैं।

इस प्रकार तेलुगुने गत दो शताब्दियोंमें नाटक साहित्यमें उल्लेखनीय रचनाएँ प्रस्तुत की हैं। तेलुगुका नाट्य साहित्य भारतीय नाटक साहित्यमें प्रमुख स्थानका अधिकारी है। क्या रचना क्या वस्तुविधान क्या शैली—सभी दृष्टियोंसे साहित्यका यह अंग उत्तम सिद्ध हुआ है।

## उपन्यास

दक्षिणकी भाषाओंमें तेलुगुमें ही सर्वप्रथम उपन्यास-रचना हुई। सन् १८६४ में ही श्री कोक्कोंड वेंकटरत्नम पन्तुलुजीका महाश्वेता नामक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ जो कादम्बरी का स्वेच्छानुवाद है। सन् १८७२ में नरहरिसेट्टि गोपालकृष्ण शेट्टिका श्रीरंगराज चरित्र सबसे प्राचीन ऐतिहासिक उपन्यास है पर श्री वीरेशलिंगमका राजशेखर चरित्र (१८७८) ही तेलुगुका पहला उपन्यास माना जाता है। इस उपन्यासमें सामाजिक कुराचारोंपर कटु व्यंग्य किया गया है।

चिन्तामणि पत्रिका (१८९२ ९९) के पुरस्कार प्राप्त करनेवाले लेखकोंमें श्री खण्डवल्लि रामचन्द्रुडु और श्री चिलकमर्ति लक्ष्मीनरसिंहमजी मुख्य हैं। नरसिंहम पन्तुलुजीने सामाजिक ऐतिहासिक हास्यरसात्मक और अनूदित कई उपन्यास

लिखे हैं। श्री कित्तवरपु वेंकट शास्त्रीजीने कई ऐतिहासिक उपन्यास लिखे हैं। 'आन्ध्र प्रचारिणी ग्रन्थमाला', 'विज्ञान चन्द्रिका ग्रन्थमाला' और 'वेगुचुक्क ग्रन्थमाला' ने कई सुन्दर उपन्यास प्रकाशित किए हैं। बंकिमचन्द्र और रवीन्द्रके बंगाली उपन्यासोंके सुन्दर अनुवाद हुए हैं। आज तो शरच्चन्द्र,प्रेमचन्द आदि लेखकोंकी रचनाओंके अनुवाद धड़ाधड़ हो रहे हैं।

श्री विश्वनाथ सत्यनारायणजीके उपन्यासोंका विशिष्ट स्थान है। 'एक वीरा' उनका प्रथम और सुन्दर उपन्यास है। इसका हिन्दी अनुवाद श्री पं. हनुमच्छास्त्रीने दक्षिण भारत (मद्रास) में प्रकाशित किया है। 'वेइ पडगलु' (सहस्र फन) भारतीय (खासकर आन्ध्र) समाज और संस्कृतिका मानों विश्वकोश ही है। 'चेलि-यलि कट्टा', 'धर्मचक्र', 'वल्लभमन्त्रि', 'स्वर्गको सीढ़ी', 'मा बाबू' आदि अन्य उपन्यास हैं।

श्री अडिवि बापिराजुने कई सामाजिक उपन्यास लिखे हैं। 'नारायणराव' शीर्षक उपन्यासने 'वेइ पडगलु' के साथ आन्ध्र विश्वविद्यालयके पुरस्कारको प्राप्त किया है। इसका हिन्दी अनुवाद श्री ए. रमेश चौधरीने साहित्य अकादमीके लिए किया है। उनके 'हिमबिन्दु' और 'कोनंगी' भी काफी लोकप्रिय सिद्ध हुए हैं।

श्री श्रीपाद सुब्रह्मण्य शास्त्री कृत 'आत्मबलि', 'पोलीचिन्नकी' की 'अबतमर्द की जीवन-यात्रा', बुच्चिबाबूकी 'अन्तमें बचनेवाली', श्री श्री कृष्णारावकी 'कठपुतली', बलिवाड़ कान्तारावकी 'दीवार परकी तस्वीर', पीठुमूर्ति साम्बशिवरावकी 'उदय किरण' आदि रचनाओंका सामाजिक उपन्यासोंमें विशिष्ट स्थान है।

श्री उन्नव लक्ष्मीनारायणजीके 'मालपल्लि' नामक उपन्यासमें सामाजिक और राजनैतिक समस्याओंका सुन्दर चित्रण किया गया है। भारतीय स्वतन्त्रता-आन्दोलन के क्रमिक विकासके साथ-साथ इसमें चित्रित प्रभावशाली चरित्र और इसकी मनोहर शैलीके कारण यह उपन्यास अत्यधिक लोकप्रिय बना हुआ है। श्री उप्पल लक्ष्मणराव का 'वह (He) और वह (She)', महीधर राममोहनरावका 'रथचक्र' और 'दमामल', स्व. श्री वट्टिकोट आल्वारस्वामीका 'जनताका आदमी' आदि उपन्यास सामाजिक और राजनैतिक विचारधाराओंके सुन्दर सम्मेलनके रूपमें लोकप्रिय बन हुए हैं।

ऐतिहासिक उपन्यासकारोंमें श्री नोरि नरसिंह शास्त्रीका प्रथम स्थान है। ऐतिहासिक उपन्यासोंके अन्य लेखकोंमें सर्वश्री नारायण भट्ट, रुद्रम्मा, मल्लारेड्डी आदि सुप्रसिद्ध हैं। आजकल श्री शास्त्रीजी श्री नाथ नामक प्रसिद्ध महाकविके जीवनपर आधारित एक उपन्यास तैयार कर रहे हैं। ऐतिहासिक तथ्योंको सुन्दर एवं सरस कथाके रूपमें गूँथनेकी शास्त्रीजीकी प्रतिभा अनुपम है। डा. धारले नरसिंहमका 'मल्काभिषेक', 'रघुनाथरायलु', श्रीमति वसुन्धराका 'तंजाऊरका पतन' एवं 'सप्तपर्णि', भूमिपाल श्री राममूर्तिका 'भुवनविजय', 'मस्तूरि'–

वेंकटरमणय्याका मधुमावती भी उनका सुप्रसिद्ध ऐतिहासिक उपन्यास है। श्री वेंकटसूरिका वेंकिरसाम मंगोलियाके शासनके वरिवका प्रभावशाली चित्र अंकित करता है।

ऐसे समस्याओंको लेकर उपन्यास लिखनवालोंमें श्री गुरुपाटि वेंकट चलमका प्रथम स्थान है। भावोंमें क्रान्तिके साथ चलम का रचनाकौशल अपना सानी नहीं रखता। शशिरेखा ब्राह्मणीकम् अमीना मैदान आदि आपके प्रसिद्ध उपन्यास हैं। श्री धनिकोंडा हनुमन्तराव आदिने चलम का अनुकरण किया है।

हास्यप्रधान उपन्यास लिखनवालोंमें श्री मुनि मानिक्यम नरसिंहाराव मोक्कपाटि नरसिंह शास्त्री कम्मूमम रविमचीनाथ शास्त्री आदि प्रमुख हैं। नरसिंहा रावके उपन्यास घरेलू होते हैं। उनके उपन्यासोंकी नायिका कान्तम आपके पाठकोंको पुलकित करती रहती है। नरसिंह शास्त्रीके बैरिस्टर पार्वतीशम की एक-एक पंक्ति पढ़कर हँसे बिना नहीं रहा जा सकता।

मनोवैज्ञानिक ग्रन्थियोंको आधार बनाकर लिखनवालोंमें कोडवटिगण्टि कुटुम्बराव गोपीचन्द बुच्चिबाबू प्रमुख हैं। कुटुम्बरावके 'चदुवु' 'तर्म-चंचल' आदिमें मनोविज्ञानके साथ-साथ कथा सन्निवेश भी अच्छा बन पड़ा है। गोपीचन्दके अँधेरे कोने सूनके घर आदि उपन्यासोंमें मनके अँधेरेका चित्रण हुआ है। सौरीस रावकोण्डा विस्वनाथ शास्त्री और बुच्चिबाबूने मनोविश्लेषणात्मक उपन्यास लिखे हैं।

पिलिसेट्टी सुब्बारावके वल्लवा (गौर वैश्या) शीर्षक उपन्यासोंमें धनी और निर्धन परिवारोंके जीवनके अन्तरको सुस्पष्ट रूपसे चित्रित किया गया है। नटराजन नामक तमिल भाषा भाषीने शारदा के उपनामसे मञ्चि-चेडु अपस्वर कौन सत्य नामक तीन सामाजिक उपन्यास लिखे हैं। इनमें निम्न और मध्यम वर्गकी समस्याओंका सुन्दर चित्रण हुआ है। अकाल मृत्युने इनकी लेखनी थाम दी वरन् इनसे तेलुगु उपन्यास साहित्यको काफी आशाएँ थीं।

आजकल जासूसी उपन्यासोंकी बाढ़-सी आ रही है। इनमेंसे कुछ अच्छे उपन्यास भी प्रकाशित हुए हैं। आत्म टेम्पोराव कौम्मूरि साम्बशिवरावने अच्छे उपन्यास लिखे हैं।

कुछ महिलाओंने भी उत्तम उपन्यासोंकी रचना की है। कनुपर्ति वरलक्ष्मम्मा का सुदक्षिणा चरित्र (पौराणिक) पुलगुर्ति लक्ष्मीनरसमाम्बाका सुभद्रा 'अन्नपूर्णा' (सामाजिक) मालती चन्दूरका चम्पक दीमक भसुन्धराका दूरके पहाड़ आदि इस विभागमें उल्लेखनीय हैं।

इतर भारतीय भाषाओंके उपन्यासोंके अतिरिक्त अनेक यूरोपीय उपन्यासोंके भी अनुवाद हो चुके हैं और हो रहे हैं।

इस प्रकार आन्ध्रका उपन्यास साहित्य विविध उपन्यास-रचनाओंसे सुसम्पन्न है। अनुवाद अनुकरणके साथ-साथ विभिन्न शैलियोंके मौलिक और श्रेष्ठ उपन्यासोंकी भी रचना हुई है। तेलुगु उपन्यासका विश्व-साहित्यमें विशिष्ट स्थान है।

**कहानी**

यूरोपीय साहित्यके सम्पर्कसे आधुनिक आन्ध्र पद्य साहित्यमें आई हुई विभिन्न साहित्यिक प्रवृत्तियोंमें कहानीका विशिष्ट स्थान है। पश्चिमी कहानियोंके विशिष्ट शिल्प-विधान एवं टेकनीकसे सम्पन्न होकर आजकल तेलुगु कहानीकी गणना संसारकी सर्वश्रेष्ठ कहानियोंमें होने जा रही है।* यद्यपि सभी विधाओंका श्रीगणेश करनेवाले वीरेशलिंगम्‌जीके हाथों केवल इस विधाका ही प्रारम्भ नहीं हुआ। स्व श्री गुरजाड अप्पारावने १९११ में अंग्रेजीमें एक कहानी लिखी थी। उसके बाद आपका नाम सुधार आदि तेलुगु कहानियाँ लिखकर आपने कथा-साहित्यका श्रीगणेश किया।

वेदमु वेंकटराय शास्त्रीने भोज-कालिदासकी कथाओंमेंसे 'वेताल पञ्च विंशति' और कथा सरित्सागर नामक तीन कहानी-संग्रह प्रकाशित किए। श्री चलमचर्ल वेंकटनरसिंहम्‌जीके राजस्थान कथावली 'चमत्कारमञ्जरी' चित्रकथा गुच्छम् आदि कहानी-संग्रह प्रकाशमें आए। प्राचीन और नवीनका सामञ्जस्य करते हुए विभिन्न विषयोंको आधार बनाकर लिखनेवाले सुधारवादी लेखक हैं श्री वेलूरि शिवराम शास्त्री। आधुनिक सभ्यतापर मीठी चोट करते हुए हास्य प्रधान और व्यंग्योपयोगी कहानी लिखनेमें सिद्धहस्त थे चिन्ता दीक्षितुलु। श्री श्रीपाद सुब्रह्मण्य शास्त्रीकी कहानियोंमें तेलुगु कहानीका दृढ़ रूप परिलक्षित होता है जो पश्चिमी प्रभावसे परे है। सहज सुन्दर वार्तालाप और यथार्थ घटनाओंको लेकर इनकी एक-एक कहानी अनूठी हुई है। केवल वार्तालाप द्वारा ही पूरी कहानी लिखना इनकी विशेषता है। श्री तल्लावज्झल शिवशंकर स्वामी अडिवि बापिराजु विश्वनाथ सत्यनारायण आदि भी सुप्रसिद्ध कहानीकार हैं। व्यंग और चमत्कारसे भरी हुई कहानियोंके लिए प्रसिद्ध हैं श्री कोडवटिगण्टि कुटुम्बराव।

कथावस्तुमें शैलीमें भावमें और भाषामें भी निराली नवीनता लानेवाले लेखक हैं श्री गुडिपाटि वेंकटचलम्। साहित्यके इतिहासमें विपथगा विप्लव कारी के नामसे प्रसिद्ध हैं। विरोधी वर्गकी कटु आलोचना सहते हुए भी अपने मार्गपर अचल बने रहे। मुख्यतः सेक्स समस्याको लेकर लिखी गई आपकी कहानियाँ काफी प्रसिद्ध हुई हैं।

---

* श्री पालगुम्मि पद्मराजुकी लिखी 'तूफान' नामक कहानी सन् १९५२ में विश्व कहानी प्रतियोगितामें द्वितीय पुरस्कार प्राप्त कर चुकी है। हालमें श्री चासोकी लिखी 'धोरावरीके कर्ण' शीर्षक कहानीको भी उत्तम पुरस्कार प्राप्त हुआ है।

श्री मुनिमाणिक्यम नरसिंहरावजी 'कान्तम्' तेलगु प्रान्तकी बहुओंके प्रतिनिधि हैं। आपकी कहानियाँ शान्त और मान्त दैनिक जीवनको मधुर हास्यसे भर देती हैं। इन कहानियोंमें 'कान्तम्' को नायिका बनाकर गृहस्थ-जीवनका सुन्दर चित्रण किया गया है।

श्री इन्द्रगण्टि हनुमच्छास्त्री और मोक्कपाटि नरसिंह शास्त्रीने अच्छी कहानियाँ लिखी हैं। इन्द्रगण्टिकी शैली पाण्डित्यपूर्ण है तो मोक्कपाटिकी शैली अति सरल है।

श्री पालगुम्मि पद्मराजुने कहानियाँ कम लिखी हैं पर प्रत्येक कहानी अपना विशिष्ट शिल्पके लिए प्रसिद्ध है। आकर्षक कथा-वस्तु, सहज सुन्दर कल्पनाएँ, मधुर वार्तालाप आदिने इनके टेक्नीकमें चार चाँद लगा दिए हैं। 'गालिवान' कहानीने विश्व कहानी-प्रतियोगितामें द्वितीय पुरस्कार प्राप्त कर तेलुगु कहानीको महत्व प्रदान किया है।

श्री करुण कुमार ने कहानियोंसे अपने उपनामको सार्थक किया है। आपकी कहानियोंमें ग्रामीण जनताके पीड़ित जीवनकी झाँकीके साथ-साथ आधुनिक सभ्यताके कारण पिसनेवाले नागरिकोंके चित्र भी मिलते हैं।

श्री गोपीचन्द एक सफल कहानीकार हैं। मानसिक संघर्षको और संस्कारके परदेमें छिपी भावनाओंको आप बड़े ही प्रभावशाली ढंगसे व्यक्त करते हैं। ऐतिहासिक घटनाक्रम, सामाजिक परिस्थितियाँ, व्यक्तियोंकी मानसिक गतिविधियाँ और हेतुभूत भिन्न-भिन्न वातावरणको समझकर रचना करनेवाले हैं श्री गोपीचन्द। सामाजिक और राजनैतिक समस्याओंसे प्रभावित रहनेके कारण इनकी कहानियाँ हृदयकी अपेक्षा मस्तिष्कको अधिक प्रभावित करती हैं।

नवीन कहानी लेखकोंमें श्री बुच्चिबाबूका अपना विशिष्ट स्थान है। अंग्रेजी प्राध्यापकके पदपर रहनेके कारण आपने अपने कहानी-शिल्पमें पश्चिमी रीतियोंको अत्यधिक अपनाया है। रचनाओंमें दृष्टिगोचर होनेवाले उपमान आपकी व्युत्पत्तिको बतलाते हैं तो व्याख्याएँ, आलोचनाएँ आपकी प्रतिभाको। हृदयके साथ-साथ मस्तिष्कको भी स्पन्दित कर देनेमें आप सिद्धहस्त हैं। टेक्नीकपर पूर्ण अधिकार होनेके कारण कहानियोंमें विविधता ला देनेमें आप समर्थ हैं।

भरद्वाज धनिकोण्ड अनिसेट्टि आदि लेखकोंकी गणना यथार्थवादी लेखकोंमें की जाती है। श्री एन. आर. चन्दूर और श्रीमती मालती चन्दूरकी कहानियोंका भी विशिष्ट स्थान है। मधुरान्तकम राजाराम अविसल बलिवाडा कान्ताराव अमरेन्द्र पोतुकूचि साम्बशिवराव भास्करभट्ल कृष्णाराव इसुकपल्लि दक्षिणामूर्ति आदि अन्य प्रसिद्ध कहानीकार हैं। श्री मुल्लपूडि वेंकटरमण हास्यरस प्रधान कहानियाँ लिखनेमें प्रसिद्ध हैं। आजकल आप 'राजकीय बेताल पञ्चविंशति' नामसे आपकी राजनीतिपर व्यंग्यपूर्ण कहानियाँ लिख रहे हैं।

वाङ्मयमु' श्री दिवाकर्ल वेंकटावधानीका 'नन्नयमु' श्री के वी रामकोटि शास्त्रीका 'तिक्कन कवित्व और वेदान्त' श्री के. वीरभद्ररावका 'आन्ध्र साहित्यपर जैनधर्मका प्रभाव' उल्लेख योग्य हैं। तेलुगु भाषाकी उत्पत्ति और विकासपर डॉ. चिलुकूरि नारायणराव डॉ. गंटि जोगिसोमयाजि कोराड रामकृष्णय्या वज्झल चिन सीताराम स्वामी शास्त्रीके ग्रन्थ श्रेष्ठ हैं किन्तु तेलुगुमें आलोचनात्मक साहित्य सर्जनात्मक साहित्यकी अपेक्षा बहुत कम है।

हैदराबादमें स्थित 'आन्ध्र सारस्वत परिषद्' ने भी कई अच्छे ग्रन्थोंका प्रकाशन किया है जिनमें सुरवरपु प्रताप रेड्डीका 'आन्ध्रोंका सामाजिक इतिहास' 'महाभारत-भागवतपर विभिन्न विद्वानोंके भाषण' 'आन्ध्र वाङ्मय चरित्र' प्रतिभाशालि सूर्यनारायण शास्त्रीजीका 'काव्यालंकार संग्रह विवरण' मुख्य हैं।

निबन्ध रचनामें पानुगण्टि लक्ष्मीनरसिंहरावके 'साक्षी' के छह भाग (जो एडिसनके स्पेक्टेटरके समान व्यंग्यात्मक एवं आलोचनात्मक हैं।) मुट्नूरि कृष्णारावजी (कृष्णा पत्रिकाके प्रसिद्ध सम्पादक) के विविध निबन्ध कोमर्राजु लक्ष्मणरावजीके 'लक्ष्मणराय निबन्धावलि' 'मल्लम्पल्लि सोमशेखर शर्माजीके ऐतिहासिक प्रधान लेख कोराड रामकृष्णय्याजीके भाषा और साहित्यपर लेख प्रसिद्ध हैं। इनके अतिरिक्त 'भारती' 'आन्ध्र पत्रिका' आदि विभिन्न पत्र-पत्रिकाओंमें समय-समयपर काफी अच्छे लेख प्रकाशित होते रहते हैं।

इस प्रकार तेलुगु साहित्य गौरवकी परिमाणसे सम्पन्न विश्व-साहित्यके इतिहासमें अपने विशिष्ट स्थानका अधिकारी बना हुआ है।

• • •

# काटूरि वेंकटेश्वरराव
## और
# पिंगलि लक्ष्मीकान्तम

• • •

तेलुगु साहित्यके इतिहासमें दो कवियों द्वारा रचा गया काव्य प्रबोध-चन्द्रोदयमु है। यह पद्य-काव्य नन्दि मल्लय्य तथा घण्ट-सिंगन (१५वीं सदीका उत्तरार्ध) नामक दो कवियों द्वारा रचा गया। एक कवि एक चरण कहता तो दूसरा कवि दूसरा चरण—इस प्रकार समग्र काव्यकी रचना होती थी। इस कवियुग्मके बाद तेलुगु साहित्यके आधुनिक कालमें कई कवियुग्मोंके दर्शन होते हैं। इन कवियुग्मोंमें तिरुपति-वेंकट कवुलु, वेंकट-रामकृष्ण कवुलु, वेंकट-पार्वतीश्वर कवुलु, वेमूल पल्लि बन्धु आदिके नाम लिए जा सकते हैं। इस प्रकार दो कवियोंके मिलकर, एक कविके समान कविता करनेकी प्रथा शायद आन्ध्र प्रदेशमें ही प्रचलित है। यह बड़ी ही कठिन साधना है। काव्य-रचना ही नहीं अवधान* करते समय

---

* अवधान दो प्रकारके होते हैं अष्टावधान और शतावधान। शतावधान में सौ लोगोंको उनकी इच्छापर (विषय और वृत्त) संस्कृत और तेलुगुमें क्रमसे सौ आशु पद्योंके प्रथम चरण कहना और अन्तमें पूरे सौ पद्योंको फिर सुनाना पड़ता है। अष्टावधान में चार-पाँचको आशु कविता सुनाना, शास्त्र चर्चा या आकाश पुराण, घण्टियोंको गिनना, शतरंज आदि आठ कामोंमें चित्तको एक ही समय एकाग्र रखना पड़ता है। । १ ।

सैकड़ों दर्शकोंके समक्ष ८ या १०० पृच्छकोंकी उनकी इच्छानुसार विभिन्न विषयोंपर आशु कविता रचकर सभी पद्योंको क्रमसे सुना देता था यह कवियुग्म। इन कवियुग्मोंमें भी तिरुपति-वेंकट कवुल (दिवाकर्ल तिरुपति शास्त्री और चेळ्ळपिळ्ळ वेंकट शास्त्री) अति प्रसिद्ध हैं। आधुनिक तेलुगु कवियोंमें उनके बहुतसे प्रत्यक्ष शिष्य हैं तो कई परोक्ष। एक प्रकारसे आधुनिक-तेलुगु-काव्यसाहित्यके वे ऐसे सूर्य हैं जिनके प्रकाशमें नव चैतन्य फैल पड़ा।

इस कवियुग्मके लब्धप्रतिष्ठ शिष्योंमें पिंगलि-काटूरि-कवि हैं। एक श्री पिंगलि लक्ष्मीकान्तमजी हैं तो दूसरे काटूरि वेंकटेश्वरराव हैं।

श्रीकृष्णदेवरायलुके दरबारके सुप्रसिद्ध कवि पिंगलि सूरनके वंशज हैं लक्ष्मीकान्तमजी। लक्ष्मीकान्तजीका जन्म कृष्णा जिलेके चल्लपल्लि ताल्लुकेके आर्तमूरु नामक गाँवमें १ जनवरी सन् १८९४ को हुआ था। आपकी माताका नाम बुटुचम्मा तथा पिताका नाम श्री वेंकटरत्नम है।

वेंकटेश्वररावजीका जन्म कृष्णा जिलेके काटूर नामक ग्राममें १५ अक्तूबर १८९५ को हुआ था। आप श्री वेंकटकृष्णय्याके पुत्र थे पर अपने छोटे दादाको गोद दिए गए थे। यहाँ आप दत्तक दिए गए थे उन दत्तकके नाम ( माता-पिता ) रुद्रम्मा और कोण्डय्या थे।

लक्ष्मीकान्तमजीके पिता चल्लपल्लि जमींदारीके ग्रामपालकों में गाँवके मुखिया बन जीवनयापन करते थे। लक्ष्मीकान्तमजीने मैट्रिक तक मछलीपट्टणम् के हिन्दू हाईस्कूलमें और एफ. ए ( इण्टर ) और बी. ए वहींके नोबल कालेजसे किया। १९०९में जब आप ८वीं कक्षामें पढ़ रहे थे तब तिरुपति-वेंकट कवियोंने मछलीपट्टणम्में शतावधान किया। उसे देखते ही लक्ष्मीकान्तमजीमें कविता करनेकी इच्छा पैदा हुई। उसके बाद वेंकट शास्त्रीजीसे आशीर्वाद प्राप्तकर आप लगभग तीन वर्ष तक गुरुजीके यहाँ रहे। वहाँ आपने संस्कृत और आन्ध्र भाषाओंका अच्छा अध्ययन किया।

सन् १९१९ में बी ए पास करनेके बाद आपकी नियुक्ति नोबिल पाठशालामें आन्ध्र भाषाके अध्यापकके पदपर हुई थी। चार वर्षके बाद आप उसी कालेजमें प्राध्यापक बने। पुनः चार वर्ष बाद आप मद्रास विश्वविद्यालयके रिसर्च फेलो बने। तीन सालके बाद तंजाऊरके सरस्वती महल-पुस्तकालयमें बैठकर आपने कई प्राचीन ताड़-पत्र ग्रन्थोंका अध्ययन किया। आपने १९३ मे मद्रास विश्वविद्यालयसे एम ए की परीक्षा उत्तीर्ण की। सन् १९११ में आप आन्ध्र विश्वविद्यालयके तेलुगु विभागके आचार्यके पदपर नियुक्त हुए। वहाँसे अवकाश ग्रहण करनेके पश्चात् छह-सात वर्ष आप आकाशवाणीके विजयवाड़ा केन्द्रमें संस्कृत विभागके निरीक्षक रहे। आजकल आप तिरुपतिके वेंकटेश्वर वि॰विद्यालयमें तेलुगु विभागके अध्यक्ष एवं प्रोफेसरके पदपर हैं। ६८ वें वर्षमें इस पदपर नियुक्त होना आपकी विद्वत्ता और योग्यताका ज्वलन्त प्रमाण है। आप केन्द्रीय-साहित्य-अकादमीके भी सदस्य हैं।

तञ्जाऊरमें प्राप्त 'द्विपद-भारत' का आपने सुष्ठु सम्पादन किया और उक्त ग्रन्थको अपनी एक विद्वत्तापूर्ण भूमिकाके साथ आन्ध्र विश्वविद्यालय द्वारा प्रकाशित करवाया है। श्री वेटूरि प्रभाकर शास्त्री द्वारा सम्पादित 'रंगनाथ रामायणमु' के लिए लिखी भूमिका लक्ष्मीकान्तमजीकी विद्वत्ताका प्रदर्शन करनेवाली है। 'मधुर पण्डित राज्यमु' इनकी एक सुन्दर कृति है। जिसमें पण्डितराज जगन्नाथके सुन्दर श्लोकोंका सरल व सरस अनुवाद प्रस्तुत किया है। 'गौतमी व्यासमुलु' आपके साहित्यिक एवं आलोचनात्मक समीक्षा संग्रह है। इसके अतिरिक्त आपने कई पुस्तकोंके लिए भूमिकाएँ लिखीं और विविध पत्र-पत्रिकाओंमें समय-समयपर कई पाण्डित्यपूर्ण लेख भी लिखे हैं। आकाशवाणीमें रहते समय आपने संस्कृतके समग्र सभी नाटकोंके रेडियो रूपक प्रसारित किए हैं। युवावस्थामें सफल अभिनेताके रूपमें भी आप प्रसिद्ध थे।

वेंकटेश्वरशास्त्रीके पूर्वजोंके घरका नाम 'कल्लपटु' था पर जबसे वे 'कादूर' में आकर बस गए, तबसे 'कादूरि' कहलाए। बचपनमें ही आपको आपके छोटे दादाने गोद ले लिया था। आपकी प्रारम्भिक पढ़ाई तो कादूरमें ही हुई। ८ वीं कक्षा तक पुलिवाड़ामें पढ़कर, वहाँसे आप मछलीपट्टणम् पहुँचे। वहाँ आपको लक्ष्मीकान्तमजीकी अच्छी संगति प्राप्त हुई और वेङ्कटपिङ्कळ वेंकटशास्त्रीकी सेवाका सुअवसर प्राप्त हुआ।

स्वयं कविके शब्दोंमें सुनिए —

पिंगळि काटूरि सुकवि तो
संगातम्मु वेङ्कटपिङ्कळसद्गुरुकृप न
मुं महिमायुगि माकि
बें गीर्वाण पद्यरचन वेलुगु जगत्स्तम्।

[सुकवि पिंगळि लक्ष्मीकान्तकी संगति और गुरुवर वेङ्कटपिङ्कळ वेंकटशास्त्रीजीकी कृपाने ही मुझे कवि बनाया है। इसीके परिणामस्वरूप कुछ कविता करके मैं अपनी बुद्धिकी चपलता ही दरसाता हूँ।]

आप सन् ३९ से ४१ तक मछलीपट्टणम् स्थित नगरम् हाईस्कूलके प्रिन्सिपाल रहे। उसके बाद आपने आन्ध्रकी प्रसिद्ध साप्ताहिक 'कृष्णा पत्रिका' के सम्पादनका भार सम्हाला। सन् ४२ तक सफलतापूर्वक उस कार्यको निभाया।

लक्ष्मीकान्तमजी और वेङ्कटेश्वररावजी एक कवियुगलके शिष्य हैं जिन्होंने अपने काव्यको किसी एकके लिखनेपर भी उसे 'तिरुपति-वेंकटीय' ही माना है उसी परम्पराके अनुकूल इन्हें भी 'लक्ष्मीकान्त-वेंकटेश्वर कवि' या 'पिंगळि-काटूरि कवि' होना चाहिए था। पर प्राचीन सम्प्रदायके अनुरूप कुछ काव्य तो इन दोनों कवियोंने मिलकर लिखे हैं। उनपर नाम तो अलग-अलग ही लिखे गए हैं। तोलकरि 'सुन्दर संग्रह' 'सौन्दरनन्दमु' आदि काव्य दोनोंने मिलकर लिखे हैं और कुछ काव्य

सैकड़ों दर्शकोंके समक्ष ५ या १०० पृच्छकोंको उनकी इच्छापर विभिन्न विषयोंपर आशु कविता रचकर सभी पद्योंको क्रमसे सुना देना था यह कवियुग्म। इस कवियुग्ममें श्री तिरुपति-वेंकट कवुल (दिवाकर्ल तिरुपति शास्त्री और चेळ्ळपिळ्ळ वेंकट शास्त्री) अति प्रसिद्ध हैं। आधुनिक तेलुगु कवियोंमें उनके बहुतसे प्रत्यक्ष शिष्य हैं तो कई परोक्ष। एक प्रकारसे आधुनिक-तेलुगु काव्यसाहित्यके वे ऐसे सूर्य हैं जिनके प्रकाशमें नव चैतन्य फैल पड़ा।

इस कवियुग्मके लब्धप्रतिष्ठ शिष्योंमें पिंगलि-काटूरि-कवि हैं। एक श्री पिंगलि लक्ष्मीकान्तमजी हैं तो दूसरे काटूरि वेंकटेश्वरराव हैं।

श्रीकृष्णदेवरायलके दरबारके सुप्रसिद्ध कवि पिंगलि सूरनके वंशज हैं लक्ष्मीकान्तमजी। लक्ष्मीकान्तजीका जन्म कृष्णा जिलेके चल्लपल्लि तालुकेके आर्तमूरु नामक गाँवमें १ जनवरी सन् १८९४ को हुआ था। आपकी माताका नाम कुटुम्बम्मा तथा पिताका नाम श्री वेंकटरत्नम है।

वेंकटेश्वररावजीका जन्म कृष्णा जिलेके काटूर नामक ग्राममें १५ अक्टूबर १८९५ को हुआ था। आप श्री वेंकटकृष्णय्याके पुत्र थे पर अपने छोटे दादाको गोद दिए गए थे। यहाँ आप दत्तक दिए गए थे उन दत्तकके नाम ( माता-पिता ) अक्कम्मा और कोण्डय्या थे।

लक्ष्मीकान्तमजीके पिता चल्लपल्लि जमींदारीके आमुदार्लंका में गाँवके मुखिया बन जीवनयापन करते थे। लक्ष्मीकान्तमजीने मैट्रिक तक मछलीपट्टनम् के हिन्दू हाइस्कूलमें और एफ. ए ( इन्टर ) और बी ए वहींके नोबल कालेजसे किया। १९०९में जब आप ८वीं कक्षामें पढ़ रहे थे तब तिरुपति-वेंकट कवियोंने मछलीपट्टनममें शतावधान किया। उसे देखते ही लक्ष्मीकान्तमजीमें कविता करनेकी इच्छा पैदा हुई। उसके बाद वेंकट शास्त्रीजीसे आशीर्वाद प्राप्तकर आप लगभग तीन वर्ष तक गुरुजीके यहाँ रहे। वहाँ आपने संस्कृत और आन्ध्र भाषाओंका अच्छा अध्ययन किया।

सन् १९१९ में बी ए पास करनेके बाद आपकी नियुक्ति नोबिल पाठशालामें आन्ध्र भाषाके अध्यापकके पदपर हुई थी। चार वर्षके बाद आप उसी कालेजमें प्राध्यापक बने। पुनः चार वर्ष बाद आप मद्रास विश्वविद्यालयके रिसर्च फेलो बने। तीन सालके बाद तन्जाऊरके सरस्वती महल-पुस्तकालयमें बैठकर आपने कई प्राचीन ताल-पत्र ग्रन्थोंका अध्ययन किया। आपने १९३० में मद्रास विश्वविद्यालयसे एम ए की परीक्षा उत्तीर्ण की। सन् १९३१ में आप आन्ध्र विश्वविद्यालयके तेलुगु विभागके आचार्यके पदपर नियुक्त हुए। वहाँसे अवकाश ग्रहण करनेके पश्चात् छह-सात वर्ष आप आकाशवाणीके विजयवाड़ा केन्द्रमें संस्कृत विभागके निरीक्षक रहे। आजकल आप तिरुपतिके वेंकटेश्वर विश्वविद्यालयमें तेलुगु विभागके अध्यक्ष एवं प्रोफेसरके पदपर हैं। ६८ वें वर्षमें इस पदपर नियुक्त होना आपकी विद्वत्ता और योग्यताका ज्वलन्त प्रमाण है। आप केन्द्रीय-साहित्य-अकादमीके भी सदस्य हैं।

'मेरे लोग मेरा गाँव' शीर्षक कवितामें पिंगु स्वामी मुक्त होनेके लिए, कादूरिर्वीन अपने वंशका और अपने ग्रामका हृदयंगम वर्णन किया है। उन्होंने कहा है—

अप्रयत्नम्मुगा नाकु नब्बिनट्टि
कवनलेशम्मु वंशकवनमुन नु
सार्थमगु जेयु नहान वलपुलो पि
पुनमारम्मवेनु पूर्तिविवेकि।'

[ सहज ही में प्राप्त थोड़ी-सी कविता करनेकी सामर्थ्यको अपने वंशकथनसे कृतार्थ बनाना चाहा। यह भी आशा कि इससे पिंगु स्वामी उऋण हो सकूँगा। ]

इस प्रकार इस कविताके अन्तर्गत कविने अपने परिवार और अपने बन्धु बान्धवोंका काव्यमय परिचय दिया है। कादूर ग्राममें आनेसे पहले इनके घरका नाम* कमलपटु था। कादूरमें आकर मुधिर्वीके राजाके आदेशानुसार उस गाँवमें पटवारीके पदका निर्वाह करते रहे, तबसे 'कादूरि' कहलाए। इस कवितामें गाँवके परिवारवालोंकी आपसी मित्रता सौजन्यता और सौहार्दका सुन्दर वर्णन किया है। यह वर्णन न केवल उनके परिवार तक सीमित है, अपितु पाश्चात्य सभ्यताके सम्पर्कमें न आनेवाले प्रत्येक भारतीय आदर्श परिवारके लिए लागू होता है।

प्रस्तुत कवितामें ध्यान बचपन मानते हुए भी हृदयमें उमड़नेवाली वेदनाके मारे गाँवकी प्राचीन तथा सम्प्रदाय प्रथाएँ और वर्तमान परिस्थितियोंका प्रभावशाली चित्रण किया है। इस कवितामें प्राचीन गाँवोंकी सम्पन्नता सम्मिलित प्रयास परस्परके सौमनस्यके साथ वर्तमान अवनति स्वार्थपरायणताका हृदयद्रावक वर्णन किया गया है। कविके पूर्वज आन्ध्र साहित्यमें 'प्रबन्धपरमेश्वर' और 'शम्भुदास' के नामसे प्रसिद्ध एर्रन के वंशज थे। ये लोग पहले चदलवाडा में रहते थे वहाँ से कमलपटु और फिर कादूर पहुँच गए। यह गाँव पहले बहुत गरीब दशामें था। लेकिन अंग्रेज शासकोंके कृष्णा नदीपर (विजयवाड़ाके पास) बाँधका निर्माण करते ही उस प्रान्तकी कायापलट हो गई। भूमि उपजाऊ बनी और सोना उगलने लगी। कृष्णाकी नहरोंसे पानी कादूर तक पहुँचा। इस तरहसे मानों किसानोंका पुण्य प्रवाह ही नहरोंसे होकर बहने लगा हो। फलतः कादूर अब लक्ष्मीका निवास बन गया। इस गाँवके सभी कुटुम्बके मिलजुलकर रहते और गाँवकी उन्नतिमें बिना किसी मदभावके हाथ बँटाते। कविने प्रातःकालमें नींदसे जागनेवाले गाँवका बड़ा ही सुन्दर वर्णन किया है। चारों वर्णोंके लोग आपसमें एक परिवारके लोगों-जैसा बर्ताव करते। सचमुच यह देखकर आश्चर्य होता है कि उस समयकी और आजकी परिस्थितियोंमें कितना अन्तर आ गया है।

*आन्ध्रमें प्रत्येक परिवारका अपना एक वंश नाम होता है, जिसे 'घरका नाम' (Surname) कहते हैं। प्रत्येक व्यक्तिके नामके पहले वंशका नाम जोड़नेकी प्रथा है।

पल्ले कनुगुल माधुर्यमेल्ल विरिगि
पंचकोसल्याय मुष्पतिल्लल ?

[ग्रामीण जीवनका यह सारा माधुर्य बिगड़ गया और हाय ! यह पञ्चमात-न्याय कहाँसे टपक पड़ा ?]

उस समयके लोग पाप कर्म न करते रहे हों ऐसी बात नहीं है, पर उस पापको तरह-तरहके सिद्धान्तोंकी आड़में छिपाना या उसीको पुण्य कर्म सिद्ध करना उन्हें न आता था। भारतीय ग्रामीण जीवनके आदर्श ही क्रमशः अवनत होते गए—इसे देखकर कविका हृदय व्यथित हो उठा और उन सुखमय दिनोंका स्मरण कर कविका कोमल हृदय द्रवित हो उठा।

इस प्रकार कवितामें पारिवारिक जीवनकी गरिमा भारतीय जीवनके आदर्श और विशेष रूपसे आन्ध्रके ग्रामीण और पारिवारिक जीवनका प्रभावशाली वर्णन किया गया है।

इस तथ्यमें कोई अतिशयोक्ति नहीं है कि श्रीरामचन्द्र आन्ध्र जातिके प्रियतम भगवान हैं और उनकी गाथा परमप्रिय रही है। क्या साहित्यमें क्या दैनिक जीवनमें—जहाँ सुनिए, वहीं यह पवित्र नाम प्रतिध्वनित होता सुनाई पड़ता। राम चन्द्रजीने वनवासके चौदह वर्षोंकी अवधिका अधिकांश भाग आन्ध्र प्रदेशमें दण्डकारण्य और गोदावरीके किनारोंपर ही बिताया था। उस पावन-स्मृतिको जागृत करनेवाले अनेक स्थान और चिह्न आन्ध्र देशमें यत्र-तत्र दृष्टिगोचर होते हैं। मर्यादा-पुरुषोत्तमकी पुनीत गाथा प्राचीनकालसे महानुभावोंने आन्ध्र-साहित्य भरा पड़ा है। कट्टूरिजीने भी रामकी गाथाको एक नए रूपमें गाया है।

पाश्चात्य प्रभावके कारण हमारे देशके कई मनीषियोंने पौराणिक गाथाओं-को नए रूपमें देखने और चित्रित करनेका प्रयास किया है। इनमें बंगालके माइकेल मधुसूदन दत्तका नाम सर्वप्रथम लिया जाता है। पर इन लेखकोंने भारतीय संस्कृतिकी विचार-धाराके विरुद्ध कुछ कल्पनाएँ की हैं कुछ काव्य रचे हैं पर कट्टूरिजीके रावणका चरित्र भारतीय विचारधाराके अनुकूल ही है। रावणके पिता पुलस्त्य परम निष्ठावान और ज्ञानी थे। वे तो साक्षात् ब्रह्मा थे। ऐसे पुलस्त्यका पुत्र है रावण। उसका हृदय अपने पिताके आत्मज्ञानसे प्रदीप्त था। कविने 'पौलस्त्य हृदय' नाम रखकर ही काव्यके इस पहलूपर पाठकोंकी दृष्टि आकर्षित की है।

रावण विष्णु भगवानके उन परमभक्तोंमेंसे था जो वैरभावसे तीन जन्मोंमें ही भगवानके सान्निध्यकी प्राप्तिका उत्कट अभिलाषी था। पुराणोंके अनुसार रावणके जन्मका वृत्तान्त इस प्रकार है। सनत्सनन्दन आदि महर्षि एक बार भगवानके दर्शन करने वैकुण्ठ पहुँचे तो जय-विजय नामक द्वारपालोंने उन्हें अन्दर जानेसे रोका। ऋषियोंने क्रुद्ध होकर शाप दिया कि तुम दोनों पृथ्वीपर जन्म लो। जय-विजय उनसे गिड़गिड़ाने लगे इतनेमें भगवान भी आए। तब ऋषियोंने शाप विमोचनका

मार्ग बतलाया। भक्त बनकर सौ जन्मोंमें या विरोधी बनकर तीन जन्मोंमें वैकुण्ठको वापस आ सकते हो। भगवत्-सान्निध्यमें विलम्बको न सह सकनेके कारण उन भक्तोंने तीन ही जन्मोंमें अर्थात् विरोधी बनकर ही लौट आनेकी इच्छा प्रकट की। प्रथम जन्ममें वे हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपु बन और दूसरे जन्ममें रावण और कुम्भकर्ण और तृतीय जन्ममें शिशुपाल और दन्तवक्र। उन्हें तो भगवानके हाथों मरना था। और भगवान निरपराधियोंको मारते कैसे? अतः उन्होंने खूब जी खोलकर पाप किए, जिससे स्वयं भगवानको वैकुण्ठ छोड़कर पृथ्वीपर अवतार लेकर उन्हें मारना पड़ा।

इस दृष्टिकोणसे काट्टूरि वेंकटेश्वररावजीकी रचनाओंमें रावणके चरित्रका बड़ा ही सुन्दर चित्रण किया गया है।

सन्द्र (समुद्र) द्वारा रामचन्द्रजीके आगमनकी बात सुनकर रावण प्रसन्न होकर कहता है—"कितने दिनोंके बाद उस रावणकी गुफापर कृपा हुई? बीसों आँखें रहनेका फल कितने दिनोंके बाद मिला?" अन्तमें वह कहता है—

पौलस्त्युडु, सिरिकैवेल्पु
कलिमिच्चेलि वक्षम्मु चन्द्रहार
वारितमोमिंचि आ मंदुवारिकैट
हृदयमुन् जोच्चि येकान्तमिच्चगिंचि
स्वागतमु पल्कुनिति विन्नपमुसल्पु
मकराने पुनर्दर्शनमगुत चालु।

[लक्ष्मीके निवासस्थान विष्णुके वक्षस्थलको चन्द्रहारसे छूकर, उस झरोखेसे हृदयमें प्रवेशकर, वहाँ भगवानसे एकान्त प्राप्त करनेका इच्छुक है यह पौलस्त्य। और वहीं उनका स्वागत करेगा। यह मेरी विनती जाकर सुना दो। वहीं फिर मिलन होगा।]

भीषण वैरको अपनानेवाले रावणका ऐसा हृदयग्राही चित्रण किसी रामायण कारने नहीं किया है। पौलस्त्य हृदय की यह कविता नवीन कल्पनाका उज्ज्वल उदाहरण है।

कलियुगी वैकुण्ठ माने गए तिरुपतिकी पर्वत श्रेणियोंपर विलसित वेंकटेश्वर (बालाजी) के प्रति आन्ध्र जनताके भक्ति पारावारकी कोई सीमा नहीं। उन सातों पहाड़ोंपर पैदल चलनेवाले घुटनोंके बल चढ़नेवाले भगवानके सामने लोटते हुए प्रदक्षिणा करनेवाले सर्वस्व समर्पण करनेवाले (उफ्, उस दृश्यको देखकर हृदय और शरीर दोनों पुलकित हो जाते हैं!) भक्तजनकी पुकारको सुन दौड़ पड़नेवाले उस भगवानके दर्शनार्थ अत्यन्त भक्तिभावसे वहाँ जाते हैं। गुडिगंटलु (मन्दिरकी घण्टियाँ) नामक कवितामें कविने भी वेंकटेश्वरके प्रति अपने हृदयोद्गार इस प्रकार प्रकट किए हैं—

नमस पुष्पांजलुलु,
नाविगुळम्मुल विन्नपम्मुलिडिन्

पोंगितमाममानसगुहैयिल
पंगवीपिकोवमसू,
सागरकन्यका हृदयसारस
मटपवगीतिकावमुल
पोंगुडिमह सम्बुद्धुनिमि
पेसगे पमुद्धलोकमुल ।

[आपके मन्दिरकी घण्टियोंकी ध्वनियाँ जो विश्वसृष्टिकी नाँदी रूप निगमोंके मूलमन्त्रोंके समान योगी समाजके मानसरूपी गुफाओंमें उदित मंगल दीपोंकी कान्तियोंके समान, सागर-कन्या (लक्ष्मी) के हृदयरूपी सारस (कमल) के भ्रमरके मधुगुञ्जारके समान हैं। वे आकाशमें फैल रही हैं, जिससे सारे लोक प्रबुद्ध (जागृत) हो रहे हैं।]

नीपावम्मुलु मोमुलनिल्पुचु,
मीपाटले पाडुचुन्
रेपुन्मापुनु नन्निकोलुचु
मीपेर मांपन्दिलो
दीपंबेत्तुचु मटिकोपिकल्पुरियि,
मेषु मी कोंडपै
वच्चु चूडग वच्चिनाम वरदार्पुल
मोमु चूपिम्पवे ।

[तुम्हारे चरण-कमलोंको ही सिर-आँखों लगा तुम्हारे गीत ही गाते हुए, शाम-सबेरे तुम्हारा ही स्मरण करते हुए, तुम्हारे नामपर घरमें दीप जलाते हुए, तुम्हारी विनती करते रहते हैं। आज स पहाड़ी पर्वतपर चढ़ तुम्हारे दर्शनके लिए आए हैं। हमें अपनी मोहनी मूरत दिखा दो ना!]

अन्तमें कवि कहते हैं —

कसवून् जिम्मेद मीद जिम्मेदन
मीसन्यापयोद्दान ना
नसमु चेसेद नद्दियलविसु,
पिजल मोव्ढुनी पिसन्
कुसुमार्चमुल वाडि मीसिन्देद,
मट्टलु चीमुखुन् चीवनम्
पिसरन् आवमुलोल नाकिडवे
तंडी जन्मजन्माल्तुन् ।

[झाड़ दूँगा पानी छिड़क दूँगा। तुम्हारे कल्याण मन्दिरमें यावज्जीवन काम करूँगा लकड़ियाँ तोड़ दूँगा। ठीक तौरसे धान कूट दूँगा। दूध जैसे चावल पकाकर तुम्हें खिलाऊँगा। तुम्हारे पूठ चरनन मीज दूँगा। तुमपर पंखा झलता रहूँगा। हे स्वामी! जन्म-जन्मोंमें पैर दाबने और सेवा करनेके ऐसे अवसर दो।]

भगवानकी प्रार्थना करते हुए वे उनसे विनती करते हैं कि हरिजनों की पुकारको भी सुनिएगा। हे स्वामी ! अब तुम्हारा इन दीनोंपर ध्यान देना उचित है —

एन्नेंड्लायेनो कोंडपै वेलसि
सामी ! नीवु, नित्यम्मु ना
पमुलु बलुक, नीवुनित्तुवु पदा
भयम्मु; कौगिलि इ
म्मरी वाकिलि ग्रोविक यी हरिजनुल्
कैसाचिरे ? नीवले
विमबुल्लुड वोलड वेलुपुल
किस्सी बभेपी कालियो !

[हे स्वामी ! कितने वर्ष हो गए तुम्हें इस पर्वतपर अवतरित हुए ! रोज ही भावुक तुम्हारे समीप आते हैं और तुम उनका कल्याण करते हो। आज तक इन हरिजनोंने क्या कभी तुम्हारी देहली पारकर हाथ पसारा है ? इतने बड़े देवता हो उन्हें निराश करना तुम्हें कहाँ तक शोभा देता है ? ]

प्रगतिवादी कवितामें कवि पद दलित जनताकी वकालत करता है। जो जोश खरोश वर्ग-विषमताकी निन्दाके स्वर सुनाई पड़ते हैं वह इस गांधीवादी कविकी रचनामें नहीं। गांधीवादका प्रगति-मार्ग तो अहिंसापर आधारित है। कवि हरिजनोंके उद्धारके लिए भगवानकी करुणा और कृपाभावकी ही याचना करते हैं।

अब नल्लीकाल्व और वेंकटेश्वरराववाँ द्वारा सम्मिलित रूपसे लिखे हुए काव्योंपर एक दृष्टि डालें तो समुचित होगा।

दोनों कवियोंके नामपर तोलकरि (प्रथम वर्षाके दिन) नामक ग्रन्थ सन् १९२१ में प्रकाशित हुआ है। यह विभिन्न विषयोंपर समय-समयपर लिखी हुई फुटकर कविताओंका संग्रह है। इस काव्य-संग्रहकी भूमिका आन्ध्रके प्रसिद्ध समालोचक और आन्ध्र विश्वविद्यालयके उपकुलपति सर सर. सी आर. रेड्डीने लिखी है। उन्होंने लिखा है —

"यह पुस्तक अनेक कविताओंसे विकसित सुकुमार पुष्पमञ्जरीके समान है। प्रत्येक कविताका रस सौरभ आकार-विन्यास वर्णन-शैली अनुपम और असाधारण है। प्रत्येक कविताकी शैली भी भिन्न है ये कविताएँ भावकवित्वके नामसे (छाया वादी कविता) हालमें प्रचलित नवीन कविता-प्रचारसे सम्बद्ध हैं। प्रकृति-वर्णन सुन्दर और सूक्ष्म भावसे समन्वित है। प्रकृतिकी चित्तवृत्तियोंका मनुष्योंकी सहज प्रकृतिम चित्तवृत्तियोंके साथ सुन्दर समन्वय किया गया है। ये कवि सचमुच स्वतन्त्र हैं। भारतीय और पाश्चात्य वाङ्मयके सारको ग्रहणकर तथा उस सारको आत्मसात् करके उसके आधारपर अपनी अनुभूतियोंको खूब लिख सकनेवाले हैं ये कवि।

[युद्ध-वाहिनि चलजती आग छकेले
कामिनीकी रक्ति लौंचे पीछ
लहरोंपर बैठ हंसकी भाँई
न आग बढ़ न पीछ हटे।]

भक्ति और रक्ति के अन्तर्द्वन्द्वमें फँसे नन्दको देखकर बरबस कुमार सम्भव की पार्वतीका ध्यान हो आता है।

तीसरे सर्गमें नन्दके निमन्त्रणको अनसुना करके बुद्ध नन्दके हाथोंमें भिक्षापात्र देकर आगे बढ़ते हैं और विहारमें चले जाते हैं। बेचारा नन्द किंकर्तव्यविमूढ़ हो उनका अनुसरण करता है। वहाँ महात्मा बुद्ध नन्दको वैराग्यक धर्मोपदेश देते हैं —

निर्दयी है मृत्यु
उसकी करामातका प्रतीकार है नहीं धरापर।
+ + +
जरा और रोग हैं दो घोर राक्षस
मृत्यु देवताके इशारोंपर नाचनेवाले। आदि।

तदुपरान्त वे अन्य भिक्षुओंको आज्ञा देते हैं नन्दको जबरदस्ती भिक्षु बना दें। बेचारे नन्दपर मानों गाज गिरी। भगवानके बचे बलपर, भिक्षु नन्दका सिर मुँड़ा देते हैं। इस सर्गका अन्तिम पद्य बड़ा सुन्दर बन पड़ा है —

भिक्षुमंडलि वेविविक्क पेनुपुलाडि
वेडुकोनि विड्डुवा विलपिंचि कडरि
विलिलिचि वेग्वलु वाडिक सोम्मसिलिल्लि वाविल
सुन्दरीप्राण धनमु भिक्षुल्कु दक्के।

[भिक्षु मंडलीसे घिरे, छटपटा,
याचना कर, रोकर, लौटकर
छटकर, बेहोश हो गिरकर (भूपर)
सुन्दरीका प्राण-धन लगा भिक्षुओंके हाथ।]

चौथे और पाँचवें सर्गमें विरह-वर्णन है।

छठे सर्गमें महात्मा बुद्ध और नन्दके वार्तालापका वर्णन है। नन्द जीवनमें प्रेमकी महत्ताका वर्णन करते हुए कहता है —

प्रिय वनिताविहीन मैन जीवितमु मोपु
प्रणयमाधुरी चौलिम्न वलुपु विषत
मानमैनिपु जाल, प्रेममुलैनि
फलम निष्फलमगु वेरकलो देव।

[ प्रिय-जन-रहित जीवन है दूँठ बराबर
प्रणय माधुरी एक बीना बस छिनभर,
प्रेम शून्यतासे बढ़कर वञ्चितता है क्या और? ]

उसका जवाब देते हुए भगवान कहते हैं कि ममता ही दुखका कारण है। ममताहीन प्रेम ही नित्य है। इन सब दुखोंका कारण अहंकार ही है। यह मत समझो कि बौद्ध धर्म प्रमहीन है। शील-करुणा ही इस धर्मका मूलाधार है। तुम अपने प्रमको सीमित क्यों करते हो?

इम्मि पुमुलुक मीर्बिलक पुप्यम्
पुपक्नोल ? पेडवमुल्लु माटि
तापर्मवनोल ? तन्य ममत्वकी
कम्मे पोलक कारणम्मु पुन्नु।

[ हैं इतने फूल तो एकपर आसक्ति क्यों?
चुभा काँटा तो दुख क्यों?
ममता ही है कारण दुखका। ]

अन्तमें नन्द बौद्ध-धर्म ग्रहण कर लेता है। उसकी इस इच्छाको कि सुन्दरीको भी सन्यास ग्रहणका अधिकार मिले मान लिया जाता है।

सातवें सर्गमें नन्द और सुन्दरी समाज-सेवामें रत दिखाए गए हैं। दोनोंका मिलन विलक्षण परिस्थितियोंमें होता है। नन्द एक मरणासन्न अनाथ स्त्रीकी सेवा कर रहा है। उस स्त्रीका नन्हा बच्चा सुन्दरीको वहीं खींच लाता है।

संस्कृत-काव्यके अष्टादश सर्गोंमें फैले हुए मूल कथाका आधार लेकर मौलिक प्रतिभा और कल्पना घोलकर, केवल सात सर्गोंमें ही एक अनुपम काव्यकी सृष्टि की है इन कवियोंने। सारा काव्य सुकुमार भावनाओंसे भरा हुआ है और वर्णके अनुकूल शैलीमें इस ग्रन्थमें माधुर्य गुण कूट-कूटकर भरा हुआ है। इस काव्यकी विशिष्टता यह है कि यद्यपि यह दो कवियोंकी सम्मिलित रचना है, पर कहीं भी इसका आभास तक नहीं मिलता।

सौन्दरनन्दमु का नाम सुनते ही द्वैत भावनाका भास होता है। नायक-नायिका दोनोंका प्राधान्य दिखाता यह काव्य है और इसके रचयिता कवि भी दो हैं। जिनके करकमलोंमें यह ग्रन्थ समर्पित किया गया वे गुरु भी दो हैं। यह आकारमें काव्य होनेपर भी वस्तुविन्यासमें नाटकके समान है। इस काव्यके विषय भी शृंगार और करुणा-समाज-सेवा—दो हैं। शान्त रसकी प्रधानता होनेपर भी इसमें शृंगार रसका पूर्ण निर्वाह हुआ है। कहना न होगा कि इस प्रकार यह ही स्वाभाविक ढंगसे इस द्वैत का निर्वाह हुआ है।

